श्रीहर्षदेवविरचिता

# रत्नावली-नाटिका

[सरल संस्कृत-टीका, हिन्दी-अनुवाद, कवि-परिचय तथा समीक्षात्मक टिप्पणी सहित]


लेखक :

डॉ० शिवराज शास्त्री

एम. ए., पी-एच. डी.

रीडर संस्कृत-विभाग

कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र।



प्रकाशक



साहित्य भण्डार

सुभाष बाजार, मेरठ-2

# भूमिका

## भाग १

### कवि

### (१) हर्ष का राज्य-काल एवं उसका जीवन

हर्ष से पूर्ववर्ती शताब्दियों में उत्तरी भारत की राजनैतिक स्थिति—स्थाण्वीश्वर (थानेश्वर) के सम्राट हर्ष या हर्षदेव या हर्षवर्धन से पूर्ववर्ती कुछ शताब्दियों का इतिहास उत्तरी भारत में उथल-पुथल एवं राजनैतिक एकता स्थापित करने के प्रयत्न का इतिहास है। उत्तरी भारत में ईसा पूर्व ३२२ मे मौर्य साम्राज्य की स्थापना से लेकर हर्ष के समय के बीच में अनेक महत्वाकांक्षी राजाओ का यह प्रयत्न रहा था कि उत्तरी भारत मे एक बड़े साम्राज्य की स्थापना करके राजनैतिक एकता स्थापित की जाय।

इन प्रयत्नों में चन्द्रगुप्त और उसके पौत्र अशोक के प्रथम सफल प्रयत्न थे। लेकिन उत्तर-पश्चिमी सीमा से होने वाले निरन्तर आक्रमणो ने इन साम्राज्यों को चिरस्थायी न रहने दिया। मौर्य-साम्राज्य के पतन के बाद से लगभग ३२० ई० में गुप्त साम्राज्य की स्थापना के मध्यवर्ती काल में भारत की उत्तर-पश्चिमी सीमा पर अनेक छोटे-छोटे राज्यो की स्थापना हुई और अनेक राज्य छिन्न-भिन्न हुये। इनमे इण्डो—यूनानी और इण्डो—पार्थियन राजाओ का युग उल्लेखनीय रहा जिनका पतन कुशल आक्रमणों के कारण हुआ। कुशान काल में ईसा की प्रथम शताब्दी में कनिष्क उल्लेखनीय राजा हुआ जिसका साम्राज्य मथुरा तक फैला हुआ था।

कनिष्क के पश्चात् गुप्त-साम्राज्य की स्थापना के मध्य लगभग दो शताब्दियो का समय उत्तरी भारत के इतिहास में अध्ययन के विशिष्ट क्षेत्र में आता है। लगभग ३२० ई० में उत्तरी भारत में शासन-सत्ता गुप्त-वंश के हाथ मे आई, जो लगभग एक शताब्दी तक उनके हाथो मे रही।

गुप्त-साम्राज्य-काल सच्चे अर्थों में भारत का पुनरभ्युदय का काल हुआ। इसे भारत के इतिहास में स्वर्णयुग कहा जा सकता था। इसी काल मे साहित्य आकाश के उज्जवलतम नक्षत्र कवि कालिदास का आविर्भाव हुआ। लेकिन ४५५ ई० के लगभग हूणो के आक्रमण के फलस्वरूप गुप्त-साम्राज्य का भी पतन हो गया और उसके पश्चात् का उत्तरी भारत का इतिहास हूणों के साथ संघर्ष और अस्थिरता का इतिहास है जब तक कि छठी शताब्दी के अन्त के आस-पास उन्हें भारत से वापिस न भगा दिया गया। म्लेच्छों को मार भगाने के कार्य को पूर्ण करने में अन्तिम सफल पराक्रम हर्ष के पिता प्रभाकरवर्धन और उसके बड़े भाई राज्यवर्धन ने दिखलाया।

हर्ष के पिता प्रभाकरवर्धन का राज्यकाल (५८४ ई०–६०५ ई०)—हर्ष की धमनियों में पीढ़ियों का राजवंश का रक्त था। उसकी दादी गुप्तवंश की राजकुमारी थी। उसका पिता प्रभाकरवर्धन, जिसका शासन-काल सम्भवतः ५८४ ई० से ६०५ ई० तक रहा, महत्वाकांक्षी राजा था। उसने छठी शताब्दी के पिछले भाग में स्थाण्वीश्वर (थानेश्वर या थानेसर) को अपने अधीन कर लिया और पश्चिम तथा उत्तर पश्चिम के पड़ौसी राजाओं के विरुद्ध अनेक युद्धों के पश्चात् विच्छिन्न गुप्त-साम्राज्य के खण्डहरों पर एक नये साम्राज्य की नींव डालने में सफलता प्राप्त करली। प्रभाकरवर्धन ने अपने बड़े पुत्र राज्य-वर्धन को पश्चिमोत्तर सीमा पर हूणों की अवशिष्ट सत्ता को उच्छिन्न करने के लिये भेजकर अपने जीवन का अन्तिम साहसिक कार्य किया था, जबकि ६०५ ई० में ज्वर से उसकी अकाल मृत्यु हो गई।

हर्ष के ज्येष्ठ भाई राज्यवर्धन का राज्यकाल (६०५ ई० ६०६ ई०)—प्रभाकरवर्धन की मृत्यु के पश्चात् राज्यवर्धन अपने पिता के राजसिंहासन पर बैठा। वह उस समय लगभग १८, १९ वर्ष का था। राजसिंहासन पर बैठते ही राज्यवर्धन को मालवा के राजा से प्रतिशोध लेने के लिये अभियान करना पड़ा, क्योंकि मालवा के राजा ने उसके बहनोई को मार डाला था और उसकी बहिन राज्यश्री को कन्नौज में कारागार मे डाल दिया था। राज्यवर्धन ने मालवा के राजा से प्रतिशोध तो ले लिया, परन्तु मालवा नरेश के मित्र

वगदेश के राजा शशाङ्क ने धोखे से अपने घर उसकी हत्या कर दी। राजकुमारी राज्यश्री ने किसी प्रकार कन्नौज से बच निकल कर विन्ध्याटवी में शरण ली। इस प्रकार राज्यवर्धन का आशाओं से भरा जीवन स्वल्प-काल में ही समाप्त हो गया।

**हर्ष का राजसिंहासनारोहण (६०६ ई०)** — राज्यवर्धन की अचानक मृत्यु और राज्यश्री लुप्त हो जाने पर केवल हर्ष ही राजसिंहासन का कानूनी अधिकारी रह गया। वह उस समय केवल १६, १७ वर्ष का था सामन्तो एव सरदारो ने अक्टूबर ६०६ ई० मे एकत्र होकर हर्ष को अपना राजा चुना। इस तिथि का भारतीय इतिहास मे विशिष्ट स्थान है, क्योकि ६ वर्ष पश्चात् ६१२ ई० मे हर्ष ने इसी तिथि से अपने नाम से एक सवत्सर का प्रवर्तन किया था।

**हर्ष के राज्य के प्रथम ६ वर्ष**—सामन्तों द्वारा राजा चुन लिये जाने पर भी हर्ष ने किन्ही अज्ञात कारणों से राजा की उपाधि धारण नही की। वह केवल राजकुमार 'शीलादित्य' (सदाचार का सूर्य) के नाम से राज्य-व्यवहार चलाता रहा। हर्ष के सामने सबसे पहला कर्त्तव्य अपनी विधवा बहिन का उद्धार करना था। उसने चारो ओर भेदिये भेजे और अन्त में एक दिन जब राज्यश्री विन्ध्याटवी में अग्नि मे प्रवेश करके आत्महत्या करने जा रही थी, तब दैवयोग से वह हर्ष को मिल गई और अन्त समय तक हर्ष के प्रति भक्त बनी रही। हर्ष के सम्बन्ध में बाण तथा ह्वेनसांग के वर्णनो से प्रतीत होता है कि जीवन के अन्तिम भाग मे हर्ष के बौद्ध धर्म की ओर झुकाव में राज्यश्री का पर्याप्त हाथ था, जो स्वयं बौद्ध धर्म की बड़ी उपासिका थी। राज्यश्री के उद्धार के पश्चात् हर्ष के सामने दूसरा मुख्य कार्य अपने भाई के हत्यारे से प्रतिशोध लेना था। लेकिन इस विषय मे कोई अधिक जानकारी उपलब्ध नही है। यह निश्चित है कि शशांक ६१९ ई० तक राज्य करता रहा। लेकिन कदाचित् बाद मे उसका राज्य हर्ष के अधिकार मे आ गया था। हर्ष ने शासन की बागडोर हाथ में संभालते ही उत्तरी भारत मे अपना साम्राज्य स्थापित करने के लिये विजय-अभियान प्रारम्भ कर दिये थे। चीनी यात्री

ह्वेन्त्सांग के शब्दों में 'वह आज्ञा को शिरोधार्य न करने वालों का दमन करता हुआ पूर्व से पश्चिम तक गया, न उसके हाथियों की अम्बारी उतरी और न उसके सैनिकों के कवच।' उसकी विशाल और विजयी सेनाओं की सफलता के परिणामस्वरूप राज्यारोहण से ६ वर्ष की अवधि में ही हर्ष ने ६१२ ई० में 'महाराजाधिराज' की उपाधि धारण कर ली।

हर्ष के राज्यकाल के अगले वर्ष—हर्ष के शेष जीवन के ३० से भी अधिक वर्षों का कार्य युद्ध, संगठन और व्यवस्था करना ही रहा। अन्य चक्रवर्ती सम्राटों के समान हर्ष के लिये भी यह आकांक्षा करना स्वाभाविक था कि वह दक्षिणी भारत को भी अपने अधीन कर ले। परन्तु अपने इस प्रयत्न में हर्ष को असफलता का मुख देखना पड़ा और हर्ष के सैनिक जीवन की केवल यही एक असफलता थी। उसे ६२० ई० में चालुक्य वंशी पुलकेशिन द्वितीय से हार खानी पड़ी। लेकिन उत्तरापथ में, केवल पञ्जाब को छोड़कर, सारे भारत में उसका साम्राज्य फैला हुआ था। १८ राजा उसके अधीन थे और पश्चिम में वल्लभी (गुजरात) का राजा ध्रुवभट्ट (ध्रुवसेन) और सुदूर-पूर्व में कामरूप का अधिपति कुमार (भास्कर वर्मा) अपनी इच्छा से उसके करद राजा हो गये थे। हर्ष का अन्तिम युद्ध-पराक्रम अपनी मृत्यु से चार वर्ष पहले ६४२–४३ ई० में महानदी के दक्षिण में बंगाल की खाड़ी के तट पर स्थित गंजाम (कोंगोडा) प्रदेश को अपने अधीन करना था।

हर्ष के राज्य की कुछ अन्य घटनायें एवं विशेषतायें—हर्ष केवल विजेता ही नहीं था, अपितु अच्छा शासन-प्रबन्धक भी था। उसने अपनी राजधानी थानेश्वर से हटाकर गंगा के तट पर स्थित कन्नौज (कान्यकुब्ज) में स्थापित की और लम्बे समय तक यह नगर राज्य-वैभव का केन्द्र बना रहा। हर्ष ने अपने सम्पूर्ण राज्य में शिक्षा का प्रसार किया और अपनी राजसभा में अनेक विद्वानों और कवियों को आश्रय दिया। उसने केवल युद्ध-पराक्रम ताम्रपत्रों अथवा शिलालेखों द्वारा ही अपनी कीर्ति को अमर नहीं किया, बाण आदि कवियों की अमर कृतियाँ उसके धवल यश के शाश्वत स्मारक बने रहेंगे। हर्ष ने स्वयं युवावस्था में अच्छी शिक्षा पाई थी। एक दानपत्र में सुरक्षित उसके

हस्तलेख के नमूने से प्रमाणित होता है कि वह लेखनकला में अच्छा प्रवीण था। हर्ष ने केवल उच्च कोटि के कवियों को ही आश्रय नहीं दिया, वरन् वह स्वयं भी उच्च कोटि का कवि था।

हर्ष भले ही अन्य मामलों में कठोर शासक रहा हो, लेकिन उसका राज्य धार्मिक सहिष्णुता के लिये विशेष रूप से उल्लेखनीय है। धार्मिक स्वतन्त्रता उसे विरासत में मिली थी। उसका पिता तथा पूर्वज शिव और सूर्य की समान भाव से पूजा करते थे। उसका पिता तथा पूर्वज बहिन बौद्ध धर्म के उपासक थे। हर्ष स्वयं शिव, सूर्य और बुद्ध का समान रूप से आदर करता था और अन्तिम वर्षों में उसका झुकाव विशेष रूप से बौद्ध धर्म की ओर हो गया था। हर्ष के बौद्ध धर्म की ओर झुकाव का पता चीनी यात्री ह्वेनसांग के भारत के वर्णनों से चलता है। ह्वेनसांग ने अपने भारत-वास के अन्तिम आठ वर्ष (६३५–६४३) का अधिक भाग हर्ष के राज्य में व्यतीत किया था। उसने अपने संस्मरणों में हर्ष-कालीन भारत का बड़ा विस्तृत एवं रोचक वर्णन दिया है।

कन्नौज और प्रयाग की विशाल धार्मिक सभायें—चीनी यात्री ह्वेनसांग के भारत सम्बन्धी वर्णनों में सबसे अधिक उल्लेखनीय घटना कन्नौज और प्रयाग की धार्मिक सभायें हैं, जिन्हें उसने स्वयं देखा था। ह्वेनसांग ने इन सभाओं का विस्तार से वर्णन करते हुए लिखा है कि यह उत्सव बड़ी सजधज के साथ कन्नौज में प्रारम्भ हुए और उसी शान से प्रयाग तक चलते रहे। यह शृङ्खला ढाई महीने तक चलती रही। १८ अधीन राजा तथा वल्लभी और कामरूप के कर-दाता मित्र राजा हर्ष की सेवा में उपस्थित थे। प्रयाग में उत्सव के पहले दिन बुद्ध की मूर्ति प्रतिष्ठापित की गई। इसी प्रकार उत्सव के दूसरे और तीसरे दिन क्रमशः सूर्य और शिव की मूर्तियों की स्थापना हुई। प्रो० कॉवेल का विचार है कि कदाचित् पहले दिन नागानन्द नाटक—जिसका विषय बुद्ध की शिक्षायें हैं—खेला गया होगा और दूसरे तथा तीसरे दिन प्रियदर्शिका और रत्नावली का अभिनय किया गया होगा। लेकिन कॉवेल का यह विचार केवल मनःकल्पना पर आश्रित है, इसके लिये

कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं है। इसके पश्चात् वहाँ पर सहस्रों की संख्या में एकत्र हुए ब्राह्मण, जैन और बौद्ध आदि विविध मतावलम्बी साधु-संन्यासियों तथा निर्धन लोगों में राजकीय कोष बांट दिया गया। उसके पास केवल शासन-तन्त्र की व्यवस्था मात्र चलाने के लिये धन अवशिष्ट रह गया। उत्सव की समाप्ति पर हर्ष ने राज्यश्री द्वारा दिया गया एक पुराना अंगरक्षा धारण किया जो उसकी निर्धनता का प्रतीक था। यह उत्सव उसके शासन काल में प्रति पांच वर्ष में मनाया जाने वाला छठा उत्सव था। इसके बाद ह्वेनसांग वापस अपने देश (दिव्य-साम्राज्य) चला गया।

हर्ष की मृत्यु—६४३ ई० मे गंजाम विजय के पश्चात् हर्ष ने अपनी तलवार वापस म्यान में रख ली और अविश्रान्त सैनिक, व्यस्त सम्राट, अक्लान्त शासक और प्रजा-पालक राजा ने अन्त में शान्ति की कामना की। सम्भवतः हर्ष भी, अशोक के समान, अपने जीवन के अन्तिम वर्षों में धार्मिक साधना मे ही सुख और शान्ति पा सका, यद्यपि यह निश्चित रूप से ज्ञात नहीं है कि उसके अन्तिम तीन वर्षों का क्या कार्यक्रम रहा था? ६४६ ई० के अन्त में या ६४७ ई० के प्रारम्भ में मृत्यु ने हर्ष के शानदार जीवन का अन्त कर दिया और हर्ष के परदे पर से हटते ही उसका साम्राज्य अराजकता और अव्यवस्था का लीलास्थल बन गया।

हर्ष का मूल्याङ्कन—हर्ष ने जीवन के अनेक क्षेत्रों में अपने से प्रायः सहस्र वर्ष पूर्ववर्ती सम्राट अशोक को अपना आदर्श चुना था, लेकिन हर्ष के आचरण में उसके जैसी उदात्तता नहीं थी। अशोक के समान हर्ष ने भी जीवन के अन्तिम भाग मे बौद्ध धर्म को विशेष आदर प्रदान किया, लेकिन अशोक के समय के समान तब भारतवर्ष मे बौद्ध धर्म के लिये अनुकूल परिस्थितियां नहीं थी और न ही हर्ष अशोक के समान बौद्ध धर्म के प्रचार के लिये साहसिक पग उठा सका। सैनिक जीवन और बौद्ध के प्रति झुकाव की दृष्टि से हर्ष की तुलना कनिष्क से की जा सकती है। कुछ दृष्टियों से हर्ष की तुलना गुप्त सम्राट चन्द्रगुप्त द्वितीय से भी की जा सकती है। लेखक और योद्धा के रूप में हर्ष की तुलना मुगल साम्राज्य के संस्थापक बाबर से की जा

सकती है। संगठन की क्षमता तथा शासन की कुशलता की दृष्टि से हर्ष की तुलना मुगल-सम्राट अकबर महान् से भी की जा सकती है, यद्यपि हर्ष का साम्राज्य उसके जीवन के साथ ही समाप्त हो गया था। सब मिलाकर—विजयी योद्धा, कुशल प्रशासक, प्रजा-पालक राजा और सम्राट, विद्वानों का आश्रयदाता तथा कवि के रूप में—श्रीहर्षवर्धन भारत की महान् विभूतियों में अन्यतम था।

## (२) हर्ष - कवि एवं आश्रयदाता

**(अ) प्राचीन भारत में कवि एवं आश्रयदाता राजाओं की परम्परा—**

यों तो सभी देशों एवं समाजों में विद्वान, कवि और विद्वानों को संरक्षण देने वाले राजा होते आये हैं, परन्तु भारत में यह गौरवमयी परम्परा बड़ी लम्बी रही है। ऋग्वैदिक कवि राजर्षि विश्वामित्र के सुदूर अज्ञात काल से लेकर अब तक भारतवर्ष में ऐसे असंख्य शासक हुए हैं जो स्वयं कवि और लेखक थे और जिन्होंने अपनी सभा में साहित्य-सेवाओं और विद्वानों को एकत्र करके स्वयं को गौरवान्वित किया। इन सब का यहाँ उल्लेख करना सम्भव नहीं है और न ही अपेक्षित। यहाँ संक्षेप में केवल उन कवि राजाओं का उल्लेख कर देना पर्याप्त होगा, जिन्होंने संस्कृत की अलङ्कृत शैली में काव्य रचना करके संस्कृत साहित्य की समृद्धि में योग दिया है।

गुप्त-साम्राज्य का काल संस्कृत की अलंकृत काव्य-शैली के उत्कर्ष का काल था। समुद्रगुप्त केवल विजेता ही नहीं था, वह गान और वादन की कला में भी निपुण था। उसी प्रकार उसकी काव्य-रचना की प्रतिभा भी उच्चकोटि की थी। यद्यपि समुद्रगुप्त रचित कोई काव्य का नमूना सुरक्षित नहीं रहा है, परन्तु उसके एक उत्कीर्ण शासन पत्र में कहा गया है कि उसने पण्डितों को आजीविका देने में समर्थ अनेक काव्यों की रचना करके अपनी 'कविराज' की उपाधि प्रतिष्ठित कर ली थी।[१] समुद्रगुप्त का पुत्र और उत्तराधिकारी चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य (३७५–४१३ ई० के लगभग और

१. विद्वज्जनोपजीव्यानेककाव्यक्रियाभिः प्रतिष्ठितकविराजशब्दस्य······।

उसका पौत्र कुमार गुप्त प्रथम (४१३–४५५ ई०) भी साहित्य और कला के प्रेमी तथा साहित्यकारों के महान् आश्रयदाता थे। सम्भवतः कालिदास इन्हीं की राजसभा का कवि था।

मृच्छकटिककार शूद्रक—नाटक के क्षेत्र में सर्वप्रथम ज्ञात राजा कवि शूद्रक है। मृच्छकटिक की प्रस्तावना के अनुसार उसका रचयिता राजा शूद्रक (समय ईसा की तृतीय शताब्दी) था। परम्परा भी मृच्छकटिक के रचयिता को राजा मानती आई है। लेकिन यह राजा कौन था और उसका समय क्या था, यह अभी असंदिग्ध नहीं है। राजशेखर (९०० ई०) द्वारा उद्धृत साहित्य के संरक्षक अनुकरणीय राजाओं की सूची के अनुसार शूद्रक साहित्यकारों का महान् आश्रयदाता (सभापति) भी था।[१]

राजा हर्ष और उत्तरवर्ती संस्कृत के कवि राजा—जैसे कि आगे प्रदर्शित किया गया है, ईसा कि सातवीं शताब्दी में वर्तमान राजा हर्ष में महान् शासक, कवियों के आश्रयदाता और स्वयं उत्तम कोटि के काव्य-रचयिता के गुणों का आकर्षक समन्वय था। उसके समकालीन पल्लव वंशी राजा महेन्द्र-विक्रम-वर्मा ने मत्तविलास नाम का प्रहसन लिखा था। कन्नौज के राजा और भवभूति के आश्रयदाता यशोवर्मा (७३५ ई० लगभग) ने रामाभ्युदय नाटक रचा। साथ ही, उसके नाम से प्रसिद्ध कुछ फुटकर पद्य भी सुरक्षित हैं। नेपाल के राजा जयदेव (आठवीं शताब्दी ई०) के एक शिला-लेख मे [illegible] पद्य स्वयं राजा के रचे हुए हैं। कलचुरि के राजकुमार मायुराज (आठवीं-नवीं शताब्दी ई०) का उदात्तराघव नाटक के रचयिता के रूप मे उल्लेख हुआ है, यद्यपि अभी इसकी कोई प्रति ज्ञात नहीं है। ईसा की नवीं शताब्दी मे दक्षिण का शासक अमोघवर्ष (८१५–८७७ ई०) भी स्वयं कवि और कवियों का आश्रयदाता था। १० वी शताब्दी के अन्त मे वर्तमान राजा मुञ्ज और ११ वी शताब्दी के प्रारम्भ में वर्तमान राजा भोज दोनो ही स्वयं अच्छे कवि और कवियों के महान् आश्रयदाता थे। सोड्ढल (११ वीं शती ई०) ने उदयसुन्दरी कथा मुञ्ज और

१ वासुदेव-शातवाहन-शूद्रक-साहसाङ्का दीन्सकलान् सभापतीन् दानमानभ्यामनुकुर्यात्। काव्यमीमांसा।

भोज का श्रीहर्ष और विक्रमादित्य (चन्द्रगुप्त द्वितीय) के साथ-साथ 'भूपाल' 'कवीन्द्र' के रूप में कथन किया है।[1] १२वीं शताब्दी ई० में शाकम्भरी के शासक विग्रहराजदेव के अजमेर में प्राप्त ११५३ ई० के उत्कीर्ण शासनपत्र में उसके हरकेलि-नाटक का गद्य और पद्य में कुछ भाग सुरक्षित है। उसके काव्य-गुण भारवि का स्मरण करा देने वाले हैं। कदाचित् उसकी तुलना कालिदास से भी की जा सकती है।

## (आ) हर्ष का कवि के रूप में उल्लेख

बाण द्वारा हर्ष का कवि के रूप में उल्लेख—ऊपर भारत में कवि एवं आश्रयदाता राजाओं की परम्परा का संक्षेप में निर्देश किया गया है। इस परम्परा को देखते हुए हर्ष के कवि होने में कोई सन्देह की आशंका नहीं हो सकती। महाकवि बाण ने अपने गद्यमय काव्य हर्षचरित में, जिसमें श्रीहर्ष के चरित को अलङ्कृत शैली में निबद्ध किया गया है, हर्ष का काव्य-प्रतिभा का स्पष्ट उल्लेख किया। हर्षचरित की पद्यमय प्रस्तावना के १८वें पद्य में कहा गया है कि आढ्यराज (श्रीहर्ष) के हृदयस्थ 'उत्साहों' (कवि-कर्म तथा वीरता-पूर्ण कार्यों) को स्मरण करने मात्र से जिह्वा मानो अन्दर की ओर खींची जाने से कवित्व मे प्रवृत्त नही होती।[2] आगे चलकर दो स्थलो पर तो बाण ने अपने आश्रयदाता की काव्य-सम्बन्धी प्रतिभा और सफलता का असंदिग्ध शब्दो में उल्लेख किया है। हर्ष की उपलब्धियों का उल्लेख करते हुए उसने श्लिष्ट पदों द्वारा उसके प्रताप और कवित्व के सम्बन्ध मे कहा है—'अपि चास्य'''कवित्वस्य वाचः''''''न पर्याप्तो विषयः', अर्थात् जैसे इसके प्रताप को प्रकट करने के लिये विषय का अभाव है वैसे ही इसकी काव्य प्रतिभा को प्रकट करने मे शब्द पर्याप्त नही है। हर्ष की काव्य-रचना की मौलिकता का

---

१. कवीन्द्राश्च विक्रमादित्य-श्रीहर्ष-मुञ्ज-भोजदेवादिभूपालाः।

२. आढ्यराजकृतोत्साहैर्हृदयस्थैः स्मृतैरपि।
जिह्वान्तः कृष्यमाणेव न कवित्वे प्रवर्तते॥

पिशल ने यहां आढ्यराज (धनी राजा) से हर्ष का ही संकेत माना है।

संकेत करते हुए बाण ने अन्य स्थल पर हर्ष को काव्य और कथाओं में अनास्वादित अमृत को बहाने वाला कहा है।[1]

कवि राजा हर्ष के सम्बन्ध में अन्य प्रत्यक्ष उल्लेख—सातवीं शताब्दी ई० के अन्तिम भाग में भारत आने वाले चीनी यात्री इत्सिंग ने लिखा है—राजा शीलादित्य (अर्थात् हर्ष, बौद्ध साहित्य में हर्ष का बहुधा शीलादित्य के नाम से उल्लेख हुआ है) अत्यधिक साहित्य-प्रेमी था, अनेक काव्यों की रचना कराने के अतिरिक्त राज शीलादित्य ने बोधिसत्व जीमूतवाहन, जिसने नाग के बदले अपनी बलि दी थी, की कथा को पद्यबद्ध किया था, यह कथा संगीत पर बाँधी गई थी और उसने नृत्य और अभिनय के साथ एक मण्डली से इसका प्रदर्शन कराया था और इस प्रकार उसने अपने समय में इस कथा को लोकप्रिय बनाया था। इत्सिंग ने यहाँ स्पष्ट ही हर्ष के नाम से प्रख्यात नागानन्द नाटक का संकेत किया जान पड़ता है।

काश्मीर के राजा जयापीड (८०७ ई०) के आश्रित कवि दामोदर गुप्त ने 'कुट्टनीमत' में 'रत्नावली' से उद्धरण देते हुए उसे राजा की कृति बतलाया है। ११वीं शताब्दी के कवि सोड्ढल ने, जैसा कि पहले कहा जा चुका है, हर्ष की गिनती कवि और आश्रयदाता राजाओं में की है। एक अन्य स्थल पर सोड्ढल ने श्लेषोक्ति द्वारा श्रीहर्ष को 'वाणी का हर्ष' (गीहर्ष) कहा है—"पृथ्वी के राजाओं में श्रीहर्ष केवल नाम को ही 'लक्ष्मी का हर्ष' था, वस्तुतः तो यह 'वाणी का हर्ष' था। जिस राजा ने अपनी सभा में बाण का सौ कोटि स्वर्ण (के दान) से आदर किया था।"[2] जयदेव कवि (समय लगभग १३वीं शताब्दी ई०) ने एक रूपक द्वारा भास, कालिदास प्रभृति कवियों को कविता-कामिनी के विभिन्न अङ्गों एवं चेष्टाओं के स्थायी बतलाते हुए हर्ष को उसका

---

१. ···काव्यकथास्वपीतममृतमुद्वमन्तम्···।

२. श्रीहर्ष इत्यवनिवर्तिषु पार्थिवेषु नाम्नैव केवलमजायत वस्तुतस्तु।
गीर्हर्ष एष निजसंसदि येन राज्ञा सम्पूजितः कनककोटिशतेन बाणः।

'हर्ष कहा है ।'[1] सतरहवीं शताब्दी के लेखक मधुसूदन ने बाण और मयूर का हर्ष की राजसभा से सम्बन्ध बतलाते हुए हर्ष को कवियों का मूर्धन्य और रत्नावली नाटिका का रचयिता कहा है ।[2] लेकिन सम्भवतः उसने हर्ष को मालवदेश और उज्जयिनी से किसी भ्रम के कारण सम्बद्ध कर दिया है। 'सुभाषित-रत्न भाण्डागार' में संगृहीत एक पद्य में भी हर्ष का नाम उन प्रख्यात कवियों में गिनाया गया है, जिन्होंने अपनी कृतियों से लोक का रञ्जन किया है।

इसके अतिरिक्त हर्ष के उपलब्ध दान-पत्रों से भी हर्ष की काव्य-रचना सम्बन्धी प्रतिभा के विषय में पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। हर्ष के बंसखेड़ा और मधुबन के दो दान-पत्र मिले हैं, जिनका विषय किसी को भूमिदान करना है। पहले दान-पत्र पर उसके अपने हस्ताक्षर हैं जिससे उसका लेखन-कला पर अच्छा अधिकार प्रतीत होता है। इन दोनों पत्रों में कुछ पद्य समान पाये जाते हैं। इनमें राज्यवर्धन की विश्वासघातपूर्ण हत्या का भावुकतापूर्ण वर्णन किया गया है, जो हर्षवर्धन की स्वयं की रचना प्रतीत होते हैं।

ऊपर प्रदर्शित प्रमाणों से हर्ष की कवि-प्रतिभा के विषय में कोई सन्देह नहीं रह जाता।

### (इ) हर्ष के आश्रित कवि

ऊपर दिये गये अनेक प्रमाणों से यह सिद्ध है कि हर्ष स्वयं प्रतिभा-सम्पन्न कवि, कुशल प्रशासक एवं साहित्य का महान् पोषक था। उसके समय में अन्य भी अनेक कवि एवं विद्वान् हुए हैं, जो उसके आश्रित नहीं थे। उसकी सभा की कवि मण्डली में से क्रमशः कादम्बरी और सूर्यशतक के प्रणेता बाण

---

१. यस्याश्चोरश्चिकुरनिकरः कर्णपूरो मयूरो
भासो हासः कविकुलगुरुः कालिदासो विलासः।
हर्षो हर्षो हृदयवसतिः, पञ्चबाणस्तु बाणः
केषां नैषा कथय कविता-कामिनी कौतुकाय ॥

२. मालवराजश्रीउज्जयिनीराजधानीकस्य कविजनमूर्धन्यस्य रत्नावल्याख्य-नाटिकाकर्तुर्महाराजश्रीहर्षस्य ॥

और मयूर सुप्रसिद्ध हैं। दिवाकर या मातङ्ग-दिवाकर भी उसकी सभा का कवि कहा जाता है। राजशेखर के एक पद्य के अनुसार दिवाकर अपने काव्य के गुणों के कारण बाण और मयूर के समान ही श्रीहर्ष की सभा का सभासद् बन गया था। (अहो प्रभावो वाग्देव्या यन्मातङ्गदिवाकरः। श्री हर्षस्याऽभवत् सभ्यः समो बाण-मयूरयोः ॥)। एक अन्य श्लोक में राजशेखर ने दिवाकर और बाण का समासयुक्त पद में एक ही साथ उल्लेख किया है (बाण-दिवाकरौ)। लेकिन अभी तक यह निश्चित नहीं हो सका है कि यह दिवाकर कौन था और उसकी कौनसी कृतियां थीं।[1] यदि काव्यप्रकाश में उपलब्ध 'श्रीहर्षादेर्धावकादीनामिव धनम्' पङ्क्ति असली पाठ हो तो या तो धावक भी श्रीहर्ष की राजसभा का कवि था या श्रीहर्ष ने धावक को उसकी मनोहारी रचना के लिये कोई पुष्कल धन-राशि पुरस्कार के रूप में दी थी। श्रीहर्ष की बाण के प्रति दिखलाई गई उदारता के विषय में सोड्ढल की उक्ति का पहले कथन किया जा चुका है।[2] एक अन्य कवि ने भी श्रीहर्ष की उदारता के विषय में कहा है :—

'श्रीहर्षो विततार गद्यकवये बाणाय वाणीफलम्।'

### (ई) राजा हर्ष के रत्नावली आदि रूपकों का लेखक होने में संदेह और उसका निवारण

कुछ विद्वानों ने राजा हर्ष के रत्नावली आदि रूपकों का लेखक होने में सन्देह प्रकट किया है। इस सन्देह का कारण यह है कि ११वीं शताब्दी के काश्मीरी लेखक मम्मट ने अपने प्रसिद्ध साहित्यशास्त्र के ग्रन्थ काव्यप्रकाश में काव्य के प्रयोजनों में से एक प्रयोजन धन-लाभ भी कहा है। उसने 'काव्यं यशसेऽर्थकृते……' आदि कारिका की गद्य में लिखित व्याख्या में उदाहरण देते हुए कहा है—'कालिदासादीनामिव यशः श्रीहर्षादेर्धावकादीनामिव धनम्' अर्थात् (काव्य से) कालिदास आदि को जैसे यश और श्रीहर्ष आदि से धावक आदि को जैसे धन (प्राप्त हुआ)। बाद के कुछ टीकाकारों ने, जो प्रायः सतरहवीं शताब्दी के आसपास के हैं, काव्यप्रकाश के उक्त स्थल की व्याख्या करते हुए रत्नावली को धावक की रचना बतलाया। काव्यप्रदीपोद्योत

१. देखिये अगला पृष्ठ। २. ऊपर, पृष्ठ १०

(या उद्योत) के लेखक नागेश ने लिखा—'धावक नाम का कवि था, उसने श्रीहर्ष के नाम से रत्नावली की रचना करके बहुत धन प्राप्त किया। ऐसा प्रसिद्ध है।'[१] एक अन्य टीकाकार परमानन्द ने और भी स्पष्ट शब्दों में यही बात इस प्रकार कही—'धावक नाम के कवि ने अपनी कृति रत्नावली नाम की नाटिका को बेचकर हर्ष नाम के राजा के पास से बहुत धन पाया था, ऐसा प्राचीन काल में हुआ।'[२]

व्याख्याकारों की इन टिप्पणियों के आधार पर आधुनिक विद्वानों में बड़ा लम्बा विवाद खड़ा हो गया था। लेकिन अब अधिकतर अधिकारी विद्वानों का मत है कि रत्नावली आदि रूपक श्रीहर्ष की अपनी ही कृतियाँ हैं। काव्यप्रकाशकार का अभिप्राय केवल यही हो सकता था कि धावक आदि कवियों ने अपनी उत्तम काव्य-रचनाओं के लिये पुरस्कारस्वरूप श्रीहर्ष से बहुत-सा धन प्राप्त किया। पिछले टीकाकारों ने कदाचित् बिना सत्य की खोज किये ही मनःकल्पित बातें लिख दी, इसलिये उनकी बातों पर विश्वास नहीं किया जा सकता। बाद के अलङ्कार-शास्त्र के विद्वानों ने ऐतिहासिक तथ्यों का बिना अन्वेषण किये ही किस प्रकार मन-गढ़न्त बातें लिख डाली हैं, यह इस बात से भी सिद्ध होता है कि १९वीं शताब्दी के लेखक अच्युतराय (१८१३ ई०) ने अपने ग्रन्थ साहित्यसार' पर टीका करते हुए काव्यप्रकाश के आधार पर धावक को 'नैषधीयचरित' का लेखक बतलाया है। उसने यह बात लिखते समय सम्भवतः काव्यप्रकाश देखने का भी कष्ट नहीं किया और न यही ध्यान रक्खा कि 'नैषधीयचरित' का लेखक हर्ष दूसरा है, जो काव्य-प्रकाशकार का परवर्ती था।

प्रो० बूहलर को काश्मीर में काव्यप्रकाश की जो हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त हुई थीं, उन सब में 'धावक' के स्थान पर 'बाण' पाठ पाया जाता है। इससे

१. धावकः कविः। स हि श्रीहर्षनाम्ना रत्नावलीं कृत्वा बहु धनं लब्धवान्, इति प्रसिद्धम्।

२. धावकनामा कविः स्वकृतिं रत्नावलीं नाम नाटिकां विक्रीय श्री हर्षनाम्नो राज्ञः सकाशाद् बहु धनमवापेति पुरावृत्तम्।

डॉ० हॉल ने काव्यप्रकाश के 'बाणदीनामिव धनम्' शब्दों से यह अर्थ लगाया कि रत्नावली हर्ष की रचना न होकर बाण की रचना थी। लेकिन रत्नावली की प्रसादपूर्ण एवं सरल शैली को देखते हुए यह विश्वास नहीं किया जा सकता कि यह कादम्बरी के लेखक बाण की रचना हो। फिर यदि बाण अपनी कृति के बदले में धन प्राप्त करता तो वह कादम्बरी को बेचकर अधिक धन पा सकता था। इसलिये काव्यप्रकाशकार का संकेत कृति के विक्रय की ओर नहीं हो सकता। यह सर्व प्रसिद्ध है कि बाण श्रीहर्ष का आश्रित कवि था और श्रीहर्ष ने बाण की काव्य-प्रतिभा पर मुग्ध होकर उसे मुक्त-हस्त से धन दिया था, जिसका बाद में सोड्ढल ने उल्लेख किया।[१]

काव्यप्रकाश के टीकाकारों की बात पर इसलिये भी विश्वास नहीं किया जा सकता कि ११वीं शताब्दी से पहले के किसी भी लेखक ने श्रीहर्ष के कवित्व पर सन्देह नहीं किया। नवीं शताब्दी के लेखक दामोदर गुप्त ने कुट्टनीमत में रत्नावली को स्पष्ट रूप से राजा की कृति कहा है और सातवीं शताब्दी के पिछले भाग में भारत की यात्रा करने वाले चीनी यात्री ने राजा शीलादित्य (जो नाम बौद्ध-साहित्य में श्रीहर्ष के लिये प्रयुक्त हुआ है), रचित नागानन्द का उल्लेख किया है।[२] टी० एस० नारायण शास्त्री[३] का मत है कि 'प्रियदर्शिका' रत्नावली और नागानन्द ये तीन रूपक कन्नौज के राजा हर्ष के न होकर कालिदास के पूर्ववर्ती हर्ष विक्रमादित्य[४] (५५२—५५७ ई० पू०) के हैं, जो कि वस्तुतः धावक (=भास) ने रचे थे। नारायण शास्त्री के इस सिद्धान्त का आधार राजशेखर रचित 'कवि-विमर्श' से उद्धृत कहे गये कुछ

१. देखिये उत्तर पृ० १०।

२. देखिये ऊपर पृ० १०।

३. Sriharsha the Dramatist, Madras, 1902.

४. नारायण शास्त्री ने राजतरङ्गिणी के एक पद्य के आधार पर उज्जयिनी के शासक श्रीहर्ष-विक्रम की कल्पना की है।

श्लोक हैं।[1] परन्तु राजशेखर रचित वस्तुतः 'कवि-विमर्श' कोई ग्रन्थ है और उसमें यह श्लोक आते हैं, यह सन्दिग्ध है। क्योंकि जब 'प्रियदर्शिका' (वाणी विलास संस्कृत सिरीज, श्रीरङ्गम् १९०६) के विद्वान् सम्पादक पं० आर० वी० कृष्णमाचारियर ने नारायण शास्त्री को अपने मत की पुष्टि में प्रमाण देने को कहा तो वह कोई सन्तोषजनक उत्तर न दे सके। इसलिए जब तक राजशेखर के 'कवि-विमर्श' की कोई प्रति उपलब्ध न हो जाये तब तक उसके आधार पर कोई निर्णय नहीं किया जा सकता है।

एटिंगहाउसन ने अपने ग्रन्थ 'हर्ष वर्धन' में नारायण शास्त्री के मत की आलोचना की है। स्टेन कोनो आदि विद्वानों का भी यह मत है कि प्रियदर्शिका आदि तीनों रूपक कन्नौज के राजा हर्ष की स्वयं की रचना हैं। संस्कृत के सुभाषित-ग्रन्थों में जो श्लोक इन तीनों नाटकों से संगृहीत किये गये हैं। वे हर्ष के नाम से ही प्रसिद्ध किये गये हैं।

(ङ) हर्ष के कवित्व की पुष्टि में तीनों रूपकों में उपलब्ध आन्तरिक प्रमाण

प्राचीन टीकाकारों की टीकाओं में हर्ष के कवित्व के विरुद्ध कथन होने पर भी और आधुनिक विद्वानों द्वारा इस कथन की पुष्टि में खोजे गये अन्य प्रमाणों के रहते भी हर्ष द्वारा रचित कहे गये तीनों रूपकों में कुछ ऐसे अकाट्य प्रमाण उपलब्ध हैं, जो इस विषय में प्रचलित सब भ्रान्तियों को छिन्नमूल कर देते हैं और जिनसे यह सिद्ध हो जाता है कि रत्नावली आदि रूपक एक ही लेखनी से प्रसूत हैं और वह राजा हर्ष की ही कृतियाँ हैं।

डॉ० पिशल ने प्रियदर्शिका, रत्नावली और नागानन्द का तुलनात्मक अध्ययन करके यह मत प्रकट किया है कि ये तीनों रचनायें किसी एक ही

---

१. आदौ भासेन रचिता नाटिका प्रियदर्शिका।
निरीर्ष्यस्य रसज्ञस्य कस्य न प्रियदर्शना॥
तस्य रत्नावली नूनं रत्नमालेव राजते।
दशरूपककामिन्या वक्षस्यत्यन्तशोभना॥
नागानन्दं समालोक्य यस्य श्रीहर्षविक्रमः।
अमन्दानन्दभरितः स्वसभ्यमकरोत्कविम्॥

लेखक की कृतियाँ हैं क्योंकि उनमें अनेक स्थलों पर भाव, शब्दावली और घटना-संयोगों की ऐसी समानतायें पाई जाती हैं, जो एक ही लेखक की कृतियों मे सम्भव हैं।[1] तीनों रूपकों की प्रस्तावना में उन्हें श्रीहर्ष की रचना बतलाया गया है और प्रस्तावना का वह भाग जिसमें कवि और उसकी रचना का निर्देश किया गया है, शब्दावली और वाक्य-विन्यास की दृष्टि से अत्यधिक समान है। "श्रीहर्षो निपुणः कविः····" इत्यादि श्लोक तीनो रूपकों मे समान रूप से पाया जाता है। प्रियदर्शिका और रत्नावली दोनों के 'भरतवाक्य' लगभग एक समान हैं, उनके केवल पिछले दो चरणों में कुछ शब्दों का हेर-फेर है। प्रियदर्शिका और नागानन्द में भी दो पद्य समान हैं।[2] प्रियदर्शिका और रत्नावली में तो पात्रों और घटना-संयोगों की इतनी अधिक समानता है कि एक कृति दूसरी का संशोधित संस्करण प्रतीत होती है।[3] इसलिये जब तक प्रियदर्शिका आदि रूपको की प्रस्तावना का वह भाग जिसमें उन्हें हर्ष की रचना बतलाया गया है, प्रक्षिप्त अथवा असत्य न प्रमाणित कर दिया जाय, जो साहस अभी तक किसी विद्वान् ने नहीं किया है, तब तक उन्हे राजा हर्ष की कृति ही माना जाता रहेगा।

### (ऊ) हर्ष की रचनायें—उनका काल-क्रम

तीन रूपक—जैसा कि ऊपर कहा गया है प्रियदर्शिका, रत्नावली और नागानन्द ये तीन रूपक हर्ष की कृतियाँ हैं। इनमे से प्रियदर्शिका और रत्नावली नाटिका हैं, और उनका विषय वत्स देश के राजा उदयन का प्रसिद्ध आख्यान है। नागानन्द नाटकों की श्रेणी मे आता है। इसका नायक जीमूतवाहन है जिसने दया से आप्लावित होकर नाग की रक्षा के लिये स्वयं को

---

१. लेकिन यह ध्यान रहे कि पिशल ने इन तीनों कृतियों को उनमें उपलब्ध समानताओं के आधार पर धावक की रचना माना है।

२. प्रियद० ३·३=नागा० ४·१, प्रियद० ३·१०=नागा० १·१४

३. तीनों रचनाओं में उपलब्ध समानताओं की अधिक जानकारी के लिये देखो, 'प्रियदर्शिका' कोलम्बिया यूनिवर्सिटी प्रेस, 'रत्नावली' देवधर और सुरु संपादित, १९२५।

समर्पित कर दिया था।

**बौद्ध धर्म सम्बन्धी दो स्तोत्र**—इन तीन रचनाओं के अतिरिक्त हर्ष के रचित दो स्तोत्र भी कहे जाते हैं। इन रचनाओं का विषय बौद्ध धर्म से सम्बन्धित है। 'सुप्रभातस्तोत्र' में २४ श्लोकों में जो अधिकतर मालिनी छन्द में हैं, अवलोकितेश्वर बुद्ध की स्तुति की गई है। इसकी पुष्पिका में श्रीहर्ष नाम आया है।[1] दूसरा स्तोत्र 'अष्टमहाश्रीचैत्यसंस्कृतस्तोत्र' आठ बौद्ध चैत्यों की प्रशंसा में लिखा गया है। यह केवल चीनी अनुवाद में ही सुरक्षित है। चीनी यात्री ह्वेनसांग के अनुसार यह स्तोत्र भारतीय राजा का लिखा हुआ है और उसे चीनी भाषा में 'शील' का 'सूर्य' कहा गया है जो 'शीलादित्य' नाम का अनुवाद जान पड़ता है। बौद्ध-साहित्य में, जैसा कि पहले लिखा जा चुका है, हर्ष शीलादित्य के नाम से प्रसिद्ध है। ये दोनों रचनायें हर्ष की ही हैं, यह इस बात से भी सम्भव प्रतीत होता है कि हर्ष का जीवन के अन्तिम भाग में बौद्ध धर्म की ओर अधिक झुकाव हो गया था।

**अन्य फुटकर रचनायें**—इनके अतिरिक्त संस्कृत के सुभाषित-ग्रन्थों (Anthologies) में हर्ष के नाम से प्रसिद्ध लगभग एक दर्जन ऐसे श्लोक भी हैं, जो उसके वर्तमान नाटकों में नहीं पाये जाते हैं। इससे प्रतीत होता है कि श्रीहर्ष ने कुछ अन्य रचनायें भी की थीं।

**हर्ष के नाटकों की रचना का काल-क्रम**—यद्यपि हर्ष के उपलब्ध नाटकों की रचना के काल-क्रम के विषय में कोई निश्चित साक्ष्य उपलब्ध नहीं है' लेकिन फिर भी तीनों नाटकों के तुलनात्मक अध्ययन से पाठक को यह अनुभव हो सकता है कि इनमें प्रियदर्शिका उसकी पहली कृति है, क्योंकि प्रियदर्शिका में वस्तु-योजना की वैसी चुस्ती, काव्य-गुणों की वैसी प्राञ्जलता और छन्दों की वैसी विविधता नहीं पाई जाती जो रत्नावली और नागानन्द मे पाई जाती है। रत्नावली और नागानन्द के पौर्वापर्य का प्रश्न तनिक जटिल है। कोई विद्वान् काल-क्रम की दृष्टि से अन्तिम रचना रत्नावली को मानते हैं और कोई नागानन्द को।

१. देखिये, एटिंगहाउसन: 'हर्षवर्धन' पृ० १७२–७४ और १७८–७९।

रामास्वामी का विचार है कि प्रियदर्शिका और रत्नावली की अत्यधिक समानता को देखते हुये यह असम्भव जान पड़ता है कवि ने इन दोनों रचनाओं के बीच में कोई अन्य रचना की हो। दूसरे नागानन्द पर बौद्ध धर्म की छाप को देखते हुये भी यही सम्भव जान पड़ता है कि नागानन्द की रचना उन दोनों की होगी जब हर्ष का झुकाव बौद्ध धर्म की ओर अधिक हो गया था। रामास्वामी का यह भी विचार है कि हर्ष ने नायिका की आत्महत्या की चेष्टा का प्रयोग पहले रत्नावली में किया होगा, क्योंकि रत्नावली में आत्महत्या का प्रयास घटना-संयोग के विकास में सर्वथा अवसरोचित प्रतीत होता है। रत्नावली में नायिका की आत्महत्या की चेष्टा के नाटकीय प्रभाव से हर्ष कदाचित् इतना आकृष्ट हो गया था कि उसने रत्नावली के अनुकरण पर नागानन्द में भी नायिका की आत्महत्या के प्रयत्न की घटना की योजना कर डाली, यद्यपि नागानन्द में उन परिस्थितियों की सृष्टि नहीं की गई जो नायिका को आत्महत्या के लिये विवश करती।[1]

इसके विपरीत, प्रो० ग्रहो और परांजपे ने नायिका द्वारा आत्महत्या की चेष्टा की घटना से इससे विरुद्ध परिणाम निकाला है। उनका कहना है कि नागानन्द की मूल कथा में नायिका का आत्महत्या का प्रयत्न वर्णित किया गया है; इसलिये हर्ष ने नायिका की आत्महत्या की चेष्टा की योजना पहले नागानन्द में की होगी। बाद में इसके प्रभाव से मुग्ध होकर हर्ष ने रत्नावली में विवश करने वाली परिस्थितियों की सृष्टि करके नायिका की आत्महत्या के प्रयत्न की घटना की योजना की।[2]

इन परिस्थितियों में रत्नावली और नागानन्द में से कौन रचना पहली है और कौन बाद की है, यह निर्णय करना कठिन है। लेकिन वस्तु-विन्यास के सुश्लिष्ट गठन और नाटकीय गत्यात्मकता को यदि किसी कवि की अन्तिम रचना होने की कसौटी माना जाय तो तब सम्भवतः साक्ष्य रत्नावली के अन्तिम रचना होने के पक्ष में जायेगा।

१. रत्नावली, Introduction pp. 24, 25.

२. नागानन्द।

## (२) संस्कृत साहित्य में हर्ष का स्थान

प्राचीन कवियों की दृष्टि में—हर्ष ने उच्चकोटि के कवि और उदार विद्या प्रेमी के रूप में अपने समय में तथा उत्तरवर्ती कुछ शताब्दियों में ही आलोचकों का ध्यान अपनी ओर आकृष्ट कर लिया था। हर्ष के राजसभा के पण्डित बाण ने हर्ष के कवित्व और त्याग की भूरि-भूरि प्रशंसा की है।[1] जयदेव ने उसे कविता-कामिनी का हर्ष कहा है[2] और सोड्ढल ने उसे 'गीहर्ष' बतलाया है।[3]

हर्ष अपनी दृष्टि में—हर्ष को अपनी कवि-प्रतिभा पर आत्म-विश्वास था। तीन नाटकों में पाये जाने वाले एक श्लोक में उसने स्वयं को 'निपुण कवि' कहा है।[4] प्रस्तावना मे उसने सूत्रधार के मुख के अपनी रचना को 'अपूर्ववस्तु-रचनालङ्कृत' कहलाया है[5]

हर्ष कवि के रूप में—यद्यपि संस्कृत के पण्डित हर्ष के केवल रूपकों से ही परिचित है और उनके आधार पर ही हर्ष का साहित्य में मूल्याङ्कन करते हैं क्योंकि उसका अन्य कोई ग्रन्थ पठन-पाठन में प्रचलित नहीं है और न ही काव्य की दृष्टि से अन्य ग्रन्थों का इतना महत्व है, फिर भी हर्ष के रूपकों के नाट्य गुणों के अतिरिक्त काव्य-गुणों पर दृष्टिपात करने से पता चलता है कि हर्ष उच्चकोटि का कवि है। भाषा और शैली की सुबोधता तथा भावाभिव्यक्ति की सरलता मे उसने अपने समकालीन बाण के पथ का अनुसरण न करके अपने पूर्ववर्ती कवि कालिदास के मार्ग को अपनाया है। साथ ही उसके नाटक भास के नाटकों के समान काव्य-गुणों से भी शून्य नहीं है। कालिदास के समान उसके नाटकों के काव्य और नाट्य-गुणों का सुख-

१. देखिये, ऊपर पृ० ६।
२. देखिये, ऊपर पृ० ११ पा० टि० १।
३. देखिये, ऊपर पृ० १० पा० टि० २।
४. श्रीहर्षो निपुणः कविः परिपदप्येषा गुणग्राहिणी। रत्नावली १, ५।
५. अस्मत्स्वामिना श्रीहर्षदेवेनापूर्ववस्तुरचनालङ्कृता रत्नावली नाटिका कृता पृ० ६।

दायक समन्वय हुआ है। हर्ष के नाटकों में यथास्थल नगर, प्रासाद, धारागृह, प्रभात, सन्ध्या, मध्याह्न, वन, आश्रम, पर्वत और युद्ध आदि प्रायः उन सभी वस्तुओं के सुन्दर एवं मार्मिक वर्णन हुए हैं, जिनका बहुधा संस्कृत काव्यों में समावेश पाया जाता है। हर्ष एक साथ प्रणय के कोमल एवं युद्ध और भयानक के उत्कट चित्र उतारने में सफल रहा है। उसकी भाषा भावों और वर्ण्य विषय के अनुरूप होती है। चित्रपट में लिखित नायिका के चित्र को देखकर नायक के हृदय पर हुए प्रभाव को कवि ने कैसे सरल शब्दों में प्रकट किया है—

लीलावधूतपद्मा कथयन्ती पक्षपातमधिकं नः।
मानसमुपैति केयं चित्रगता राजहंसीव ॥ रत्ना० २।६

लेकिन युद्ध के वर्णन में हर्ष की पदयोजना एकदम दूसरे ही प्रकार की होती है। उसमें लम्बे समासों और उपयुक्त संयुक्ताक्षरों की योजना होती है—

अस्त्रव्यस्तशिरस्त्रकषणोत्कृत्तोत्तमाङ्गे क्षणं
व्यूढासृक्सरिति स्वनत्प्रहरणे धर्मोद्वलद्वह्निनि।
आहूयाजिमुखे स कोसलपतिर्भङ्गप्रतीपीभव—
न्नेकेनैव रुमण्वता शरशतैर्मत्तद्विपस्थो हतः ॥रत्ना० ४।६

हर्ष ने श्लेष और अनुप्रास अलङ्कारों का समुचित उपयोग किया है। उत्तरवर्ती कवियों की भाँति उसका अलङ्कारों का प्रयोग कविता की गति में बाधक नहीं हुआ है।

हर्ष नाटककार के रूप में—हर्ष के नाटकों में यद्यपि कथा-वस्तु की मौलिकता नहीं है और उसके नाटकों में घटना-संयोग, वस्तु-योजना तथा पदावली पर कालिदास और भास का स्पष्ट प्रभाव देखा जा सकता है, फिर भी हर्ष ने पुराने आख्यान में नाटकीय व्यापार के लिये अपेक्षित परिवर्तन करके वस्तु-विन्यास में जो सुश्लिष्टता और गति उत्पन्न कर दी है, वह सर्वथा प्रशंसनीय है। बाद के नाट्यशास्त्रियों ने नाट्य अङ्गों के उदाहरण के लिये बहुधा हर्ष की रत्नावली और भट्टनारायण के वेणी-संहार नाटक को चुना है। उसकी रत्नावली में नाट्य अङ्गों के प्रायः सब उदाहरण मिल जाते हैं।

परन्तु भट्टनारायण के वेणी-संहार की भांति हर्ष की रत्नावली नाट्य अङ्गों के सचेष्ट समावेश से भारी-भरकम नहीं हुई है। उसकी कथा-वस्तु में उन स्थितियों का सहज विकास हुआ है जो किसी रूपक को नाटकीय गति प्रदान करती हैं।

वस्तुविन्यास की दृष्टि से हर्ष की प्रियदर्शिका और रत्नावली दोनों नाटिकायें अत्यधिक सफल कही जा सकती हैं। रत्नावली मे ऐन्द्रजालिका का दृश्य बड़ा विनोदपूर्ण और गतिमान् है। अन्तःपुर में अग्निकाण्ड की घटना की योजना करके कवि ने सागरिका की पहचान के लिये सर्वथा नाटकोचित अवसर की सृष्टि की है। सारिका के पिञ्जरे से निकलने, सागरिका और सुसंगता के वचनों को दुहराने तथा राजा द्वारा सुने जाने की कल्पना अनूठी है जो मूल घटना तथा नाटय-व्यापार को गति देने में सहायक सिद्ध होती है। वेष-परिवर्तन करके सागरिका का अभिसरण और संकेत-स्थान पर होने वाली भ्रान्तियां बड़ी ही स्वाभाविक और प्रभावपूर्ण हैं। प्रियदर्शिका में गर्भाङ्क की योजना भी प्रियदर्शिका को दो प्रणय-कथाओं में परिणत करके दर्शक और पाठक को मुग्ध करने वाली है।

हर्ष की तीसरी रचना नागानन्द नाटक विषय की दृष्टि से पहली दो कृतियों से सर्वथा भिन्न है। उसका उद्देश्य जीवन की उदात्तता का प्रकाशन है। वस्तु-योजना की दृष्टि से उसे सफल नाटक नही कहा जा सकता। पहले तीन अंकों का विषय गन्धर्व-कुमार जीमूतवाहन और सिद्ध-कन्या मलयवती की प्रणय-कथा है, पिछले दो अकों मे जीमूतवाहन के आत्मोत्सर्ग एव पक्षि-राज गरुड़ के अनुताप की कथा है। पहले तीन अकों का पिछले दो अङ्कों से कोई सम्बन्ध नहीं है। यदि नागानन्द नाटक तीन अङ्कों में ही समाप्त कर दिया जाय तो, वह भी प्रियदर्शिका और रत्नावली के समान प्रणय-कथा मात्र रह जाता।

हर्ष पर पूर्ववर्ती कवियों का प्रभाव—हर्ष साहित्य-प्रेमी था, इसलिये स्वाभाविक रूप से उसने पूर्ववर्ती कवियों की रचनाओं का आस्वादन किया होगा और उनसे प्रेरणा प्राप्त की होगी। आलोचकों ने हर्ष और कालिदास की

रचनाओं की तुलना करके हर्ष पर कालिदास के प्रभाव का विस्तार मे विवेचन किया है। कालिदास के मालविकाग्निमित्र और विक्रमोर्वशीय का हर्ष की प्रियदर्शिका, नागानन्द पर, और यहाँ तक कि रत्नावली पर भी, अत्यधिक प्रभाव कहा जाता है।

हर्ष की अन्यकवियों से तुलना—कुछ आलोचकों ने कालिदास और भवभूति की तुलना में हर्ष को केवल द्वितीय कोटि का कवि घोषित किया है। हर्ष निश्चित रूप से विशाखदत्त और भट्टनारायण से उच्चतर कोटि का कवि है। डॉ० कीथ ने अपने ग्रन्थ 'संस्कृत ड्रामा' में कहा है कि कालिदास के साथ तुलना किये जाने के कारण ही हर्ष को उतनी प्रशंसा प्राप्त नहीं हो सकी जितनी उसके नाटकों के कारण मिलनी चाहिये थी[1] अन्तःपुर की गुप्त प्रणय-लीला के चित्र अङ्कित करने में हर्ष सम्भवतः कालिदास से भी बढ़कर हैं। हर्ष प्रेम के गम्भीर पक्ष का उद्घाटन करने में भी असफल नहीं कहा जा सकता। सागरिका के प्रति पति की काम-चेष्टाओं से क्रुद्ध होकर वासवदत्ता के चले जाने पर जब उदयन को यह विचार आता है कि प्रेम के स्खलन के कारण वासवदत्ता कहीं आत्म-हत्या न करले तो उसे अपनी चञ्चलता पर बड़ा पश्चाताप होता है और वह गुप्त प्रेम-लीला में सहायक विदूषक की भर्त्सना करते हुये कहता है—'पहले न किये गये इस अपराध को मेरे द्वारा किया गया देखकर न सहन करने वाली प्रिय आज निःसन्देह प्राण त्याग कर देगी, क्योंकि उत्कट प्रेम का स्खलन असह्य होता है।'[2]

१. Comparison With Kalidasa is doubtless the cause why Harsha has tended to receive less pretise than is due to his dramas'. P. 175.

२. रत्नावली, ३/१५

—:o:—



## (१) रत्नावली की कथावस्तु

पूर्व कथा—रत्नावली नाटिका उदयन के सम्बद्ध चार अंकों की नाटिका है। सिंहल के अधिपति विक्रमबाहु की पुत्री इसकी नायिका है, जिसके नाम पर नाटिका का नाम पड़ा है। इसका प्रमुख प्रेरक पात्र यौगन्धरायण है। उसने सिद्धों के इस वचन पर—जो सिंहलाधिपति की रत्नावली से विवाह करेगा वह चक्रवर्ती राजा होगा—विश्वास करके सिंहलेश्वर से उदयन के लिये उसकी पुत्री की याचना की। परन्तु सिंहल के राजा ने, जो उदयन की प्रधान रानी वासवदत्ता का सम्बन्धी था, वासवदत्ता का ध्यान रखकर वैसा करने से मना कर दिया। तब यौगन्धरायण ने यह प्रवाद फैला दिया कि वासवदत्ता लावाणक में अग्नि में जलकर मर गई और उसने बाभ्रव्य नामक कञ्चुकी के द्वारा सिंहल के राजा विक्रमबाहु के पास उदयन के पक्ष में फिर विवाह का प्रस्ताव भेजा, जो स्वीकृत कर लिया गया।

रत्नावली अपने पिता के मन्त्री वसुभूति और राजा उदयन के कञ्चुकी बाभ्रव्य के साथ जलयान द्वारा वत्स देश को आ रही थी कि दैवयोग से रास्ते मे जहाज टूट गया, लेकिन वह संयोग से एक तख्ते के सहारे किनारे पर आ लगी। उसके पिता ने विदा होते समय उसे एक रत्नमाला दी थी। उस रत्नमाला की पहचान से किसी कौशाम्बी निवासी व्यापारी ने, जो स्वदेश लौट रहा था, रत्नावली को पहचान लिया और उसे यौगन्धरायण के पास ले गया। यौगन्धरायण ने उसे सागर में से मिलने के कारण 'सागरिका' नाम से प्रख्यात करके रानी वासवदत्ता की सेविका के रूप में अन्तःपुर में रख दिया। ऐसा करने में यौगन्धरायण का यह अभिप्राय था कि अन्तःपुर में रहते हुए सागरिका अपने लावण्य से अवश्य ही राजा उदयन का ध्यान आकृष्ट कर लेगी। रानी वासवदत्ता भी सागरिका के सौन्दर्य और राजा उदयन की सौन्दर्य-प्रवणता से

आशङ्कित थी, इसलिये वह सागरिका को राजा की दृष्टि से बचाये रखने के लिये सतर्क रहती थी।

**प्रथम अङ्क**—प्रथम अङ्क में से पहले विष्कम्भक में यौगन्धरायण यह सूचना देता है कि भाग्य उसके स्वामी उदयन का बड़ा साथ दे रहा है क्योंकि उसके स्वामी को चक्रवर्ती पद का लाभ कराने की कारणभूत सिंहलेश्वर की पुत्री रत्नावली यान-भंग के कारण समुद्र में डूबकर भी फिर बच गई और किसी प्रकार उसे पहचान कर एक व्यापारी उसके पास ले आया। वह यह भी सूचना देता है कि उसने रत्नावली को वासवदत्ता के पास रखकर सर्वथा उचित किया है। इसी बीच नेपथ्य मे कलकल ध्वनि होती है और यौगन्धरायण यह देखकर कि महाराज उदयन वसन्तोत्सव देखने के लिये प्रासाद पर चढ रहे हैं, शेष कार्य की चिन्ता करने के लिये अपने घर चला जाता है।

कौशाम्बी में वसन्तोत्सव की धूम मे अन्तःपुर के सब सेवक और पुर के नर और नारी डूबे हुये हैं। मकरन्द उद्यान में महारानी वासवदत्ता को कामदेव की पूजा सम्पन्न करती है, जिसमें वह महाराजा उदयन की उपस्थिति भी चाहती है। राजा के मकरन्द उद्यान मे पहुँचने पर वासवदत्ता कामदेव-पूजन के लिये तत्पर होती है। परन्तु तभी उसे ज्ञात होता है कि सागरिका, जिसे महारानी ने सारिका की रक्षा के व्याज से राजा की दृष्टि से बचाने के अभिप्राय से कामदेव-पूजन के समय मकरन्द उद्यान से दूर रखने का प्रयत्न किया था, पूजा की सामग्री लिये खड़ी है। रानी वासवदत्ता ने सागरिका को सारिका की देख-रेख करने के लिये वहा से चले जाने की आज्ञा दी। परन्तु सागरिका को कौशाम्बी में काम-पूजन देखने का कुतूहल था, इसलिये वह छिप कर काम-पूजन देखने का निश्चय करती है और स्वयं काम-पूजन के लिये पुष्प-चयन के लिये चली जाती है।

इधर रानी वासवदत्ता काम-पूजा करने के पश्चात् राजा उदयन की पूजा करती है। तभी पुष्प चुनकर सागरिका भी आ जाती है और उसे यह देखकर आश्चर्य होता है कि कौशाम्बी मे चित्र मे बनाये गये कामदेव की पूजा नहीं होती, अपितु देहधारी कामदेव की पूजा होती है। वह उदयन को कामदेव

समझती है। और स्वयं भी उसकी पूजा करती है। लेकिन तभी वैतालिक के द्वारा पढ़ी गई स्तुति से सागरिका यह जान लेती है कि यह वही राजा उदयन है जिसके लिये उसके पिता ने उसे दिया था। वह राजा को साभिलाप होकर देखती है और उसे देखते रहने के अवसरों की सुलभता की आशा से अन्तःपुर मे सेविका के जीवन को भी बहुत मानती है।

द्वितीय अङ्क—द्वितीय अङ्क में नागरिक की मदनावस्था का वर्णन किया गया है। राजा के प्रति अनुरक्त सागरिका अपनी उत्कण्ठा मिटाने के लिये कदली गृह में बैठकर उसका चित्र बनाती है और सखी सुसङ्गता के पूछने पर रहस्य छिपाती है। परन्तु सुसङ्गता रहस्य को ताड़ लेती है और उस चित्र-फलक में सागरिका का चित्र भी बना देती है। इस पर सागरिका सुसंगता से कुपित हो जाती है, लेकिन सुसङ्गता के आग्रहपूर्वक पूछने पर अपनी सब व्यथा बतला देती है। पिंजरे में बन्द सारिका उनके इस वार्तालाप को सुन लेती है। इसी बीच अश्वशाला में बन्धन तुड़ा कर छूटा हुआ वानर अन्तःपुर मे भगदड़ मचा देता है। वानर को कदलीगृह की ओर आता देखकर सागरिका और सुसङ्गता घबराहट मे सारिका के पिंजरे और चित्रफलक को कदलीगृह में छोड़ कर तमाल-वीथि मे छिप जाती है। वानर पिंजरे का द्वार खोल देता है और सारिका उड़कर बकुल के वृक्ष पर बैठकर सागरिका और सुसङ्गता के मध्य हुए विश्रब्ध आलाप को दुहराने लगती है। श्री खण्डदास धार्मिक से सीखे हुए दोहद के प्रभाव से अकाल-पुष्पित नवमालिका को देखने के लिये मकरन्द उद्यान में जाते हुए राजा और विदूषक सारिका के आलाप को सुन लेते हैं और सारिका के पीछे-पीछे कदलीगृह मे पहुँच जाते हैं और वहाँ सागरिका की काम-दशा को सूचित करने वाले कमलिनी-पत्रों के शयन, मृणाल-हार और चित्रपट को देखते हैं। इसी बीच चित्रपट को लेने के लिये सागरिका और सुसङ्गता भी पुनः कदलीगृह के समीप पहुँच जाती है और सुसङ्गता बड़ी चतुरता से राजा और सागरिका का मिलन करा देती है। सुसङ्गता की वाचालता से कुपित सागरिका को प्रसन्न करने के लिये राजा उसका हाथ पकड़ता है, परन्तु विदूषक की मूर्खता से यह मिलन अपूर्ण रह जाता है और

भयभीत हुई सागरिका सुसङ्गता के साथ तमाल-वीथि की ओट मे होकर वहाँ से चली जाती है। अकाल-पुष्पित नवमालिका को देखने के लिये काञ्चनमाला को साथ लिये महारानी वासवदत्ता भी मकरन्द उद्यान आती है। वासवदत्ता को देखकर विदूषक चित्रपट को बगल में दबा लेता है। रानी वासवदत्ता राजा से नवमालिका के पुष्पित होने का समाचार पूछती है। वह राजा के हर्ष से खिले मुख को देखकर ही समझ लेती है कि नवमालिका पर फूल आ गये हैं और नवमालिका देखने जाने से मना करती है।

इस पर विदूषक विजय के हर्ष मे नाचने लगता है और उसकी बगल से चित्रपट नीचे गिर पड़ता है। वासवदत्ता उस चित्रपट में राजा और सागरिका के चित्र को देखकर कुपित हो जाती है। राजा तथा विदूषक के शपथ लेने और अनुनय-विनय करने पर भी वासवदत्ता प्रसन्न नहीं होती और शिरोवेदना के व्याज से यहाँ से चली जाती है। राजा और विदूषक भी महारानी को मनाने के लिये अन्त:पुर की ओर चले जाते हैं।

तृतीय अङ्क—कदलीगृह में सागरिका से मिलन के पश्चात् राजा उस पर अनुरक्त हो जाता है और सागरिका की चिन्ता मे डूबा रहता है। विदूषक सागरिका की सखी सुसंगता से मिलकर राजा और सागरिका के एकान्त में मिलन की योजना बनाता है जिसके अनुसार विदूषक प्रदोष काल में चित्रशाला के द्वार पर आकर क्रमशः वासवदत्ता और काञ्चनमाला का वेष बनाई हुई सागरिका और सुसंगता को माधवीलतामण्डप मे स्थित राजा से मिला देता। परन्तु वासवदत्ता को अपनी चेटी काञ्चनमाला के द्वारा विदूषक और सुसङ्गता के इस षड्यन्त्र का पता लग जाता है और वह काञ्चनमाला के साथ स्वयं संकेत-स्थान पर पहुँच जाती है। राजा और विदूषक दोनों वासवदत्ता को उसके वेष मे सागरिका समझते हैं। राजा उसके प्रति सागरिका नाम से सम्बोधन करके प्रेम प्रकट करता है और उसके रूप-सौन्दर्य की प्रशंसा करता है। राजा की इस धूर्तता को सहन न करके वासवदत्ता क्रोध में आकर स्वयं को प्रकट कर देती है। वस्तुस्थिति को जानकर राजा वासवदत्ता के चरणों मे पड़कर क्षमा-याचना करता है, परन्तु वासवदत्ता राजा के अनुनय की अवहेलना करके वहाँ से चली जाती है।

भयभीत हुई सागरिका सुसङ्गता के साथ तमाल-वीथि की ओट मे होकर वहाँ से चली जाती है। अकाल-पुष्पित नवमालिका को देखने के लिये काञ्चनमाला को साथ लिये महारानी वासवदत्ता भी मकरन्द उद्यान आती है। वासवदत्ता को देखकर विदूषक चित्रपट को बगल में दबा लेता है। रानी वासवदत्ता राजा से नवमालिका के पुष्पित होने का समाचार पूछती है। वह राजा के हर्ष से खिले मुख को देखकर ही समझ लेती है कि नवमालिका पर फूल आ गये हैं और नवमालिका देखने जाने से मना करती है।

इस पर विदूषक विजय के हर्ष में नाचने लगता है और उसकी बगल से चित्रपट नीचे गिर पड़ता है। वासवदत्ता उस चित्रपट में राजा और सागरिका के चित्र को देखकर कुपित हो जाती है। राजा तथा विदूषक के शपथ लेने और अनुनय-विनय करने पर भी वासवदत्ता प्रसन्न नही होती और शिरोवेदना के ब्याज से वहाँ से चली जाती है। राजा और विदूषक भी महारानी को मनाने के लिये अन्तःपुर की ओर चले जाते हैं।

तृतीय अङ्क—कदलीगृह मे सागरिका से मिलन के पश्चात् राजा उस पर अनुरक्त हो जाता है और सागरिका की चिन्ता मे डूबा रहता है। विदूषक सागरिका की सखी सुसगता से मिलकर राजा और सागरिका के एकान्त मे मिलन की योजना बनाता है जिसके अनुसार विदूषक प्रदोष काल मे चित्रशाला के द्वार पर आकर क्रमशः वासवदत्ता और काञ्चनमाला का वेष बनाई हुई सागरिका और सुसगता को माधवीलतामण्डप मे स्थित राजा से मिला देता। परन्तु वासवदत्ता को अपनी चेटी काञ्चनमाला के द्वारा विदूषक और सुसङ्गता के इस षड्यन्त्र का पता लग जाता है और वह काञ्चनमाला के साथ स्वय सकेत-स्थान पर पहुँच जाती है। राजा और विदूषक दोनो वासवदत्ता को उसके वेष मे सागरिका समझते है। राजा उसके प्रति सागरिका नाम से सम्बोधन करके प्रेम प्रकट करता है और उसके रूप-सौन्दर्य की प्रशसा करता है। राजा की इस धूर्तता को सहन न करके वासवदत्ता क्रोध मे आकर स्वय को प्रकट कर देती है। वस्तुस्थिति को जानकर राजा वासवदत्ता के चरणों मे पड़कर क्षमा-याचना करता है, परन्तु वासवदत्ता राजा के अनुनय की अवहेलना करके वहाँ से चली जाती है।

भयभीत हुई सागरिका सुसङ्गता के साथ तमाल-वीथि की ओट में होकर वहाँ से चली जाती है। अकाल-पुष्पित नवमालिका को देखने के लिये काञ्चनमाला को साथ लिये महारानी वासवदत्ता भी मकरन्द उद्यान आती है। वासवदत्ता को देखकर विदूषक चित्रपट को बगल में दबा लेता है। रानी वासवदत्ता राजा से नवमालिका के पुष्पित होने का समाचार पूछती है। वह राजा के हर्ष से खिले मुख को देखकर ही समझ लेती है कि नवमालिका पर फूल आ गये हैं और नवमालिका देखने जाने से मना करती है।

इस पर विदूषक विजय के हर्ष में नाचने लगता है और उसकी बगल से चित्रपट नीचे गिर पड़ता है। वासवदत्ता उस चित्रपट में राजा और सागरिका के चित्र को देखकर कुपित हो जाती है। राजा तथा विदूषक के शपथ लेने और अनुनय-विनय करने पर भी वासवदत्ता प्रसन्न नहीं होती और शिरोवेदना के ब्याज से वहाँ से चली जाती है। राजा और विदूषक भी महारानी को मनाने के लिये अन्तःपुर की ओर चले जाते हैं।

तृतीय अङ्क—कदलीगृह में सागरिका से मिलन के पश्चात् राजा उस पर अनुरक्त हो जाता है और सागरिका की चिन्ता में डूबा रहता है। विदूषक सागरिका की सखी सुसंगता से मिलकर राजा और सागरिका के एकान्त में मिलन की योजना बनाता है जिसके अनुसार विदूषक प्रदोष काल में चित्रशाला के द्वार पर आकर क्रमशः वासवदत्ता और काञ्चनमाला का वेष बनाई हुई सागरिका और सुसंगता को माधवीलतामण्डप में स्थित राजा से मिला देता। परन्तु वासवदत्ता को अपनी चेटी काञ्चनमाला के द्वारा विदूषक और सुसङ्गता के इस षड्यन्त्र का पता लग जाता है और वह काञ्चनमाला के साथ स्वयं संकेत-स्थान पर पहुँच जाती है। राजा और विदूषक दोनों वासवदत्ता को उसके वेष में सागरिका समझते हैं। राजा उसके प्रति सागरिका नाम से सम्बोधन करके प्रेम प्रकट करता है और उसके रूप-सौन्दर्य की प्रशंसा करता है। राजा की इस धूर्तता को सहन न करके वासवदत्ता क्रोध में आकर स्वयं को प्रकट कर देती है। वस्तुस्थिति को जानकर राजा वासवदत्ता के चरणों में पड़कर क्षमा-याचना करता है, परन्तु वासवदत्ता राजा के अनुनय की अवहेलना करके वहाँ से चली जाती है।

सागरिका भी वासवदत्ता के वेष मे मकरन्द उद्यान मे पहुँचती है और राजा से एकान्त में मिलने की योजना के उद्‌घाटन हो जाने मे अपमान की आशङ्का से आत्महत्या का प्रयत्न करती है। लेकिन वासवदत्ता ,वेष-धारिणी सागरिका को आत्महत्या करती हुई देखकर विदूषक उसे वासवदत्ता समझकर रक्षा के लिये राजा को वहाँ बुला लेता है। राजा समीप जाकर लतापाश को हटाता है और सुखद आश्चर्य के साथ सागरिका को पाकर उसके प्रति अपना प्रेम प्रकट करता है। वह कुछ क्षण पहले वासवदत्ता के प्रति प्रकट किये प्रेम-प्रदर्शन को कुलीनता के कारण की गई सेवामात्र बतलाता है।

इसी बीच राजा के अनुनय की अवहेलना करने पर पश्चात्ताप प्रकट करती हुई वासवदत्ता पुनः मकरन्द उद्यान में पहुँच जाती है। लेकिन वहाँ सागरिका को लक्ष्य कर किये गये राजा के प्रेमालाप को सुनकर आग–बबूला हो जाती है और विदूषक को लतापाश से बांधकर और सागरिका को आगे करके अपने महल में ले जाने की आज्ञा देकर चली जाती है। राजा भी वासवदत्ता को प्रसन्न करने के लिये अन्तःपुर की ओर जाता है।

चतुर्थ अङ्क—महारानी वासवदत्ता ने प्रसन्न होकर विदूषक को तो छोड़ दिया, लेकिन सागरिका को कारावास मे डाल दिया। सागरिका जीवन से निराश हो गई और पिता द्वारा प्रस्थान के समय दी गई रत्नमाला किसी ब्राह्मण को दान देने के लिये अपनी सखी सुसङ्गता को सौंप दी। सखी की विपत्ति से दुःखी असंगता रत्नमाला देने के लिये किसी ब्राह्मण को खोजती है और विदूषक को पाकर रत्नमाला उसे ही दे देती है।

रत्नमाला लेकर विदूषक राजा के पास पहुँचता है और सागरिका की दुरवस्था से उसे परिचित कराता है। उसी समय राजा को यह समाचार मिलता है कि उसके सेनापति रुमण्वान् ने विन्ध्य-दुर्ग में स्थित कोशलाधिपति को युद्धक्षेत्र में मारकर कोशलदेश जीत लिया है। तभी उज्जयिनी से आया हुआ ऐन्द्रजालिक (जो वस्तुतः अमात्य यौगन्धरायण का प्रयोग था) अपना खेल दिखाने की अनुमति लेने आता है और राजा व वासवदत्ता साथ बैठकर

उसका आश्चर्यजनक खेल देखते हैं। इसी बीच अमात्य वसुभूति और कञ्चुकी बाभ्रव्य पहुँचते हैं और ऐन्द्रजालिक राजा से एक खेल अवश्य देखने का अनुरोध करता हुआ बाहर चला जाता है। जब वसुभूति राजकुमारी रत्नावली के समुद्र मे डूब जाने की कथा सुना रहा होता है तभी अन्तःपुर में भयङ्कर आग लग जाती है। महारानी वासवदत्ता राजा से कारागार में बांधकर डाली गई सागरिका की रक्षा करने की प्रार्थना करती है। राजा आग में घुसकर सागरिक को उठा लाता है और अमात्य वसुभूति उसकी आकृति राजकुमारी रत्नावली से मिलती जुलती देखकर राजा और वासवदत्ता से उसके विषय मे पूछता है। अन्त में सागरिका पहचान ली जाती है। और वह, और कोई नहीं वासवदत्ता के मामा की पुत्री रत्नावली सिद्ध होती है। इसी अवसर पर अमात्य यौगन्धरायण भी वहाँ पहुंच जाता है और अपनी सारी योजना प्रकट कर देता है। रानी वासवदत्ता भी रत्नावली को आभूषणों से अलङ्कृत करके उसका हाथ राजा को पकड़ा देती है और राजा से प्रार्थना करती है कि वह रत्नावली के प्रति ऐसा प्रेमपूर्ण व्यवहार करे कि अपने दूरस्थ बन्धुओं की याद न सताये।

## (२) कथावस्तु का स्रोत

**गुणाढ्य की बृहत्कथा**—संस्कृत के नाटककारों ने प्रायः अपने नाटकों की कथावस्तु वीर-गाथा-काव्यों, प्राचीन आख्यानों अथवा प्रसिद्ध लोक-कथाओं मे की है। रत्नावली का लेखक हर्ष भी इसका अपवाद नहीं है। गुणाढ्य की कथा, जो पैशाची भाषा में लिखी कही जाती है और जिसका समय भी प्रथम और तृतीय शताब्दी के कहीं मध्य में अनुमान किया जाता है, जो लोक-कथाओं और आख्यानों का सबसे बड़ा संग्रह था, जो दुर्भाग्य से वर्तमान नहीं है।

**बृहत्कथा के तीन संस्कृत संस्करण**—परन्तु उसकी कथायें हमें क्षेमेन्द्र वृहत्कथामञ्जरी, सोमदेव के कथासरित्सागर और बुद्धस्वामी के वृहत्कथा-संग्रह इन तीन ग्रन्थो में संस्कृत भाषा में उपलब्ध हैं। इनमे से सोमदेव कथासरित्सागर बृहत्कथा का विस्तृत संस्करण कहा जाता है। क्षेमेन्द्र कथामञ्जरी उसका संक्षिप्त और काव्यमय रूप है। वृहत्कथा-श्लोक

संग्रह की बृहत्कथा का अधिक सही रूपान्तर समझा जाता है, परन्तु इसके केवल २८ सर्ग ही प्राप्त हुये हैं।

उदयन का आख्यान कथासरित्सागर और बृहत्कथा-मञ्जरी दोनों में समान रूप से पाया जाता है[1] और उसमें दोनों के वर्णनों में केवल दो स्थलों पर अन्तर पाया जाता है। बृहत्कथामञ्जरी के अनुसार उदयन द्वारा रक्षा किया गया सर्प उसे नाग-लोक (पाताल) ले गया था और वहां उदयन ने एक नागकन्या से विवाह करके घोषवती वीणा प्राप्त की थी। बृहत्कथामञ्जरी में सिद्ध के इस वचन का—जो राजकुमारी पद्मावती से विवाह करेगा, चक्रवर्ती राजा होगा—भी उल्लेख हुआ है। उपलब्ध बृहत्कथा श्लोक-संग्रह मे उदयन का पूर्ण आख्यान नही पाया जाता, उदयन सम्बन्धी केवल कुछ ही घटनायें मिलती हैं।

**हर्ष के नाटकों की कथावस्तु का स्रोत बृहत्कथा अथवा प्रचलित लोक-कथा**—

यह सम्भव है कि हर्ष को मूल बृहत्कथा उपलब्ध रही हो और उसने अपने तीनों नाटको की कथावस्तु सीधे बृहत्कथा से ली हो। नागानन्द नाटक की कथा की सोमदेव के कथासरित्सागर में वर्णित जीमूतवाहन की कथा से तुलना करने से प्रतीत होता है कि हर्ष ने नागानन्द की कथा बृहत्कथा से ली है। परन्तु उदयन से सम्बन्ध रखने वाली प्रियदर्शिका और रत्नावली नाटिकाओं के विषय मे यह निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता। प्रथम तो यह निश्चित नही हैं कि कथासरित्सागर के लेखक सोमदेव ने मूल बृहत्कथा की उदयन सम्बन्धी कथा के घटनाओं के विकास-क्रम मे क्या परिवर्तन किये हैं? दूसरे, पाली बौद्ध साहित्य से लेकर ईसा की तेरहवीं शताब्दी तक भारतीय साहित्य के अनेक क्षेत्रो में उदयन की कथा की चर्चा रही है।[2] कौटिल्य के अर्थशास्त्र और पतञ्जलि के महाभाष्य जैसे ग्रन्थों मे भी उदयन की कथा का संकेत हुआ। हर्ष ने स्वयं वत्सराज के चरित को 'लोकहारी'

१. कथासरित्सार, १–१६, बृहत्कथामञ्जरी, लम्बक २–३।

२. आधुनिक भारतीय भाषाओं मे भी उदयन सम्बन्धी साहित्य का निर्माण हुआ है।

कहा है ।[1] भास के दो नाटक स्वप्नवासवदत्त और प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण की कथा उदयन से सम्बन्ध है । अनङ्गहर्ष मात्रराज (६५० ई० और ८०० ई० के मध्य) के तापसवत्सराजचरित का विषय भी उदयन-चरित ही है । शूद्रक ने मृच्छकटिक मे उदयन की कथा का सकेत किया है ।[2] कालिदास ने मेघदूत मे अवन्ती देश मे ग्रामीण वृद्धों की उदयन-कथा से अभिज्ञता का उल्लेख किया है ।[3] इसस सिद्ध होता है कि उदयन की कथायें प्राचीन भारत मे अत्यधिक लोकप्रिय थी । इसलिये यह भी सम्भव है कि हर्ष ने रत्नावली और प्रियदर्शिका की कथा-वस्तु अपने समय मे प्रचलित किसी लोक-कथा से ली हो ।

यह मानकर कि सोमदेव का कथासरित्सागर मूल बृहत्कथा का सच्चा प्रतिनिधित्व करता है[4] और सोमदेव ने उदयन-कथा की घटनाओं के विकास क्रम और सूक्ष्म विवरण में कोई विशेष परिवर्तन नहीं किया है । यदि रत्नावली की कथावस्तु की कथासरित्सागर के आधार पर बृहत्कथा-गत उदयन-कथा से तुलना करें तो यह पता चल सकता है कि उदयन-कथा को नाटकीय गति और प्रभाव देने में हर्ष ने कितनी मौलिकता और सूझ-बूझ का परिचय दिया है ।

कथासरित्सागर में वर्णित उदयन-कथा का सक्षिप्त सार—उदयन चन्द्रवंशीय अर्जुनकुलोत्पन्न राजा शतानिक के पुत्र कौशाम्बी नरेश सहस्रानीक और अयोध्या के राजा कृतवर्मा की पुत्री रानी मृगावती का पुत्र था । शाप के वशीभूत गर्भवती रानी ने दोहद में राजा से रुधिर मे स्नान करने की इच्छा प्रकट की तो राजा ने लाक्षा-रस के तालाब में उसके स्नान का प्रबन्ध कर दिया । लाक्षा-रस में लिप्त रानी को आमिष का पिण्ड समझकर पक्षिराज उठा ले गया और मकदग्नि ऋषि के आश्रम के समीप उदय-पर्वत पर छोड दिया । वहाँ ऋषि के आश्रम में रानी मृगावती ने उदयन

१. रत्नावली, १/१५
२. मृच्छकटिक, ४/।२६
३. मेघदूत, पू०, मे० ३०
४. साकोटे आदि विद्वान् इससे सहमत नही हैं ।

को जन्म दिया। एक दिन बालक उदयन मृगया के लिये घूम रहा था कि उसने एक सुन्दर सर्प को पकड़े हुये व्याध को देखा। दयार्द्र उदयन ने अपना कटक व्याध को देकर उस सर्प को छुड़ा लिया। वह सर्प नागराज वासुकि का बड़ा भाइ वसुनेमि था। वसुनेमि ने प्रसन्न होकर उसे घोषवती वीणा और अनेक मन्त्र दिये।

शबर कटक लेकर कौशाम्बी पहुँचा। जब वह बाजार में उस कड़े को बेच रहा था, तो उस पर राजा का नाम खुदा देखकर उसे रक्षकों ने पकड़कर राजसभा मे उपस्थित किया। शबर से कड़े की प्राप्ति की घटना जानकर राजा सहस्रानीक रानी और पुत्र को पाने के लिये चल पड़ा। राजधानी लौटने पर सहस्रानीक ने राजकुमार को युवराज बना दिया और अपने मन्त्रियो के तीन पुत्र यौगन्धरायण, रुमण्वान् और वसन्तक परामर्श के लिये उसे दे दिये। जब राजा वृद्ध हुआ तो वह राज्य-भार उदयन को सौंप कर स्वय तपस्या के लिये हिमालय पर चला गया।

राज-सिंहासन पर बैठने के पश्चात् राजा उदयन ने सब राज्य--भार मन्त्रियो पर डाल दिया और स्वयं मृगया खेलने और घोषवती वीणा बजाकर जंगली हाथियों को वंश में करने के सुख में आसक्त हो गया। उज्जयिनी के राजा चण्डमहासेन की पुत्री वासवदत्ता के रूप—गुणों को सुनकर उदयन ने उससे विवाह करना चाहा। चण्डमहासेन भी उदयन को अपना जामाता बनाना चाहता था, परन्तु दोनों राज्यों की पुरानी शत्रुता इसमे बाधक थी, इसलिये चण्डमहासेन ने एक युक्ति सोची। पहले उसने उदयन के पास यह सन्देश भिजवाया कि वह उज्जयिनी आकर उसकी पुत्री को गान्धर्व-शिक्षा देवे। परन्तु स्वाभिमानी उदयन ने यह स्वीकार नही किया और प्रतिसदेश में कहला कर भेजा कि यदि उसकी पुत्री गान्धर्व-शिक्षा लेनी चाहती है तो उसे कौशाम्बी भेज दिया जाय। इस पर उदयन की मृगयासक्ति और वव्य हाथियों के वशीकरण के व्यसन से अभिज्ञ चण्डमहासेन ने एक यन्त्र-गज (बनावटी हाथी) बनवाया और उसमें शस्त्रधारी सैनिकों को बैठाकर विन्ध्याटवी मे छोड़ दिया। जैसी कि आशा थी, मृगया के लिये आये उदयन ने हाथी की भ्रान्ति में उस

यन्त्र-गज को वीणा की स्वर-लहरी से वश में करने का प्रयत्न किया। लेकिन यन्त्र गज उसे दूर ले गया और जब उदयन अपने साथियों से दूर निकल गया तो अन्दर बैठे हुए सैनिकों ने बाहर निकलकर उसे घेर लिया और बांधकर उज्जयिनी ले गये। वहां चण्डमहासेन ने उसके प्रति उदार व्यवहार किया और राजकुमारी वासवदत्ता गान्धर्व गान्धर्व-विद्या की शिक्षा के लिये उसे सौंप दी। शीघ्र ही उदयन और वासवदत्ता अनुरक्त हो गये और उन दोनों का समय सुख से बीतने लगा।

इधर कौशाम्बी में यौगन्धरायण और रुमण्वान् आदि मन्त्रियों को स्वामी के पकड़े जाने का पता चला तो उन्होंने भी युक्ति से काम लेने का निश्चय किया। राज्य-भार रुमण्वान् को सौंपकर यौगन्धरायण वसन्तक को साथ लेकर उज्जयिनी की ओर चल पड़ा। उज्जयिनी के समीप पहुँचकर यौगन्धरायण ने ब्रह्म-राक्षस से सीखे हुए मन्त्र के प्रभाव से वसन्तक को विकलांग बना दिया और स्वयं भी पागल बन गया। इसी रूप में वे दोनों अन्तःपुर में पहुँचे और राजा को अपना परिचय दिया। यौगन्धरायण ने राजा उदयन के साथ आवश्यक परामर्श किया और वसन्तक, उदयन तथा वासवदत्ता के मनो-विनोद के लिये गान्धर्व-शाला में ही रह गया।

जब वासवदत्ता का उदयन के प्रति गाढ़ प्रेम हो गया और वह पितृगृह को छोड़कर उसके साथ भाग जाने को तत्पर हो गई तो यौगन्धरायण अदृश्य रूप में अपने स्वामी के पास गया और उसे निगड-बन्धन तोड़ने का योग बताया तथा अपनी सारी योजना समझा दी। निश्चित योजना के अनुसार उदयन रात्रि में वासवदत्ता के साथ भद्रवती नाम की हस्तिनी पर सवार होकर चुपके से निकल भागा। वसन्तक और वासवदत्ता की विश्वास-भाजन सखी काञ्चनमाला भी साथ में सवार थे। वासवदत्ता को लेकर उदयन के भाग निकलने के समाचार के प्रकट होते ही चण्डमहासेन के पुत्र पालक ने नडागिरि हाथी पर सवार होकर उसका पीछा किया। परन्तु जब नडागिरि ने अपनी सहचरी भद्रवती पर प्रहार न किया तो पीछे से आकर चण्डमहासेन दूसरे पुत्र गोपालक ने अपने भाई को समझा-बुझाकर वापिस लौटा लिया।

विन्ध्याटवी में पहुँचकर राजा अपने मित्र पुलिन्दक से मिला, जहाँ यौगन्धरायण पहले ही पहुँचा हुआ था। सेना लेकर रुमण्वान् भी सहायता के लिये पहुँच गया। तब सेना सहित उदयन अपनी राजधानी कौशाम्बी गया और चण्डमहासेन की अनुमति से गोपालक ने विधिवत् वासवदत्ता का उदयन के साथ विवाह कर दिया।

समय बीतने पर कभी चञ्चल राजा उदयन ने अन्तःपुर में रहने वाली परिचारिका विरचिता से, जिसका राजा से पहले भी सम्बन्ध रह चुका था, पुनः गुप्त सम्बन्ध कर लिया। एक दिन राजा द्वारा नामोच्चारण में की गई भूल से यह बात वासवदत्ता पर भी प्रकट हो गई और राजा ने कुपित रानी को चरणों में पड़कर प्रसन्न किया।

कभी ऐसा हुआ कि गोपालक ने किसी बन्धुमती नाम की राजकुमारी को मञ्जुलिका नाम से छिपाकर वासवदत्ता के पास भेजा। उस लावण्यवती मञ्जुलिका को देखकर राजा उस पर अनुरक्त हो गया और वसन्तक की सहायता से एक दिन उद्यान-लतागृह में उसके साथ गन्धर्वविधि से विवाह कर लिया। रानी वासवदत्ता ने यह सब देख लिया और कुपित होकर मञ्जुलिका और वसन्तक को बन्धन में डाल दिया। इस पर राजा वासवदत्ता के पितृगृह से आई वृद्धा प्रव्राजिका सांकृत्यायनी के पास पहुँचा। सांकृत्यायनी ने वासवदत्ता को समझा-बुझाकर प्रसन्न कर लिया। वासवदत्ता ने बन्धुमती राजा को दे दी और वसन्तक को भी बन्धक से मुक्त कर दिया।

इसके बाद राजा उदयन मदिरा, संगीत और वासवदत्ता के साथ काम-क्रीड़ा में अपना समय व्यतीत करने लगा। मन्त्री यौगन्धरायण और रुमण्वान् राजा की विलासिता और पड़ौसी मगध के शक्तिशाली राजा प्रद्योत की ओर से चिन्तित थे। रुमण्वान् के साथ मिलकर यौगन्धरायण ने वासवदत्ता और गोपालक को विश्वास में लेकर मगध—नरेश से मित्रता स्थापित करने के उद्देश्य से वत्सराज का मगध की राजकुमारी पद्मावती से विवाह-सम्बन्ध करने का निश्चय किया। यौगन्धरायण ने राजा उदयन के लिये पद्मावती की याचना की, परन्तु मगध-नरेश वासवदत्ता के प्रति उदयन के प्रेम भाव को

देखकर अपनी प्राणधिक प्रिय पुत्री को उसकी सपत्नी बनाने को तैयार न हुआ। इसलिये यौगन्धरायण पूर्व निश्चित योजना के अनुसार युक्ति से राजा उदयन को मगध की सीमा पर स्थित लावाणक ग्राम मे ले गया। एक दिन जब राजा आखेट के लिये गया हुआ था तो यौगन्धरायण ने योग के प्रभाव से स्वयं वृद्ध ब्राह्मण का रूप धारण किया और वासवदत्ता को ब्राह्मणी तथा वसन्तक को काणा बटु बना दिया और उन दोनों को लेकर मगध की ओर चल पड़ा। पीछे से रुमण्वान् ने अन्तःपुर मे आग लगाकर यह प्रसिद्ध कर दिया कि वासवदत्ता और वसन्तक आग मे जलकर मर गये।

मगध की राजधानी में पहुँच कर ब्राह्मण-वेषधारी यौगन्धरायण राजपुत्री पद्मावती से मिला और उससे प्रार्थना की कि उसकी पुत्री का व्यसनी पति अपनी पत्नी को छोड़कर कहीं परदेश चला गया है, इसलिये जब तक वह अपने जामात् को खोजकर लाये तब तक राजकुमारी उसकी पुत्री तथा काणे पुत्र को अपने पास रख लेवे। राजकुमारी पद्मावती ने ब्राह्मण की प्रार्थना स्वीकार कर ली। वासवदत्ता आवन्तिका नाम से ब्राह्मणी के रूप में और वसन्तक काणे बटु के रूप में कन्यान्तपुर में रहने लगे।

यौगन्धरायण मगध से लौटकर तुरन्त लावाणक गया। मन्त्रियों ने वासवदत्ता के विरह से व्याकुल राजा उदयन को अनेक प्रकार से सान्त्वना दी। लावाणक स्थित मगध के गुप्तचरों ने प्रद्योत को वासवदत्ता के अग्नि-दाह से अवगत करा दिया तो प्रद्योत ने यौगन्धरायण के समीप उदयन के साथ अपनी पुत्री के विवाह-सम्बन्ध का सन्देश भेजा, जिसे यौगन्धरायण ने बड़ी चाह से स्वीकार कर लिया और प्रतिसन्देश में कहला भेजा कि विवाह सातवें दिन हो जाना चाहिये जिससे राजा वासवदत्ता के विरह को भूल जाये। निश्चित लग्न पर पद्मावती के साथ राजा उदयन का विवाह हो गया। रानी वासवदत्ता भी पद्मावती के साथ कौशाम्बी आ गई। वासवदत्ता और पद्मावती के पारस्परिक सौहार्द के कारण दोनो के बन्धुओं को प्रसन्नता हुई। इस प्रकार स्वामिभक्त यौगन्धरायण के बुद्धि कौशल से वत्सदेश के दोनों शक्तिशाली प्रतिस्पर्धी मगध और अवन्ति के राज्य विवाह-सम्बन्ध में बंधकर मित्र हो गये और वत्सराज

उदयन ने दिग्विजय करके चक्रवर्तित्व पद प्राप्त कर लिया।

## (३) रत्नावली की कथावस्तु पर मूल स्रोत का प्रभाव—परिवर्तन और उनका नाटकीय प्रभाव

**मूल स्रोत का प्रभाव**—ऊपर कथासरित्सागर के आधार पर संक्षेप में दिये गये उदयन के आख्यान से प्रकट होगा कि हर्ष ने रत्नावली में अपने कई प्रमुख पात्रों के तथा स्थानों के नाम मूल स्रोत से लिये हैं। वत्सराज उदयन वासवदत्ता, यौगन्धरायण, रुमण्वान्, वसन्तक और काञ्चनमाला ये पात्र रत्नावली और आख्यान दोनों मे पाये जाते है। रत्नावली में रुमण्वान् को मन्त्री के स्थान पर सेनापति के रूप में दिखलाया गया है। कौशाम्बी और लावाणक इन दो स्थानो के नाम भी आख्यान से लिये गये है।

रत्नावली की कथावस्तु का सम्बन्ध उदयन के वासवदत्ता के साथ विवाहोपरान्त चरित से है। उदयन के पूर्ववर्ती चरित के सम्बन्ध में केवल कुछ संकेत मात्र किये गये हैं।

लावाणक में वासवदत्ता का अग्निदाह का प्रवाद, उदयन की उद्यान-लता गृह में छद्म नाम से छिपाकर रखी गई बन्धुमती से गुप्त प्रेम-लीला, वासवदत्ता द्वारा उसका देख लिया जाना, वासवदत्ता द्वारा कुपित होकर वसन्तक और बन्धुमती को बन्धन में डाल देना, देवी का प्रसन्न होने पर राजकुमारी को पति को देना—आख्यान की इन घटनाओं का हर्ष ने रत्नावली में बड़ी चतुरता से उपयोग किया है, जिससे हर्ष की रचनात्मक प्रतिभा का पता लगता है।

**आख्यान में किये गये परिवर्तन**—हर्ष ने रत्नावली की कथावस्तु में अनेक परिवर्तन किये हैं। कुछ परिवर्तन हर्ष की सर्वथा नूतन कल्पनायें हैं और कुछ में मूल आख्यान की घटनाओं का भिन्न पात्रो तथा परिस्थितियों से सम्बन्ध जोड़ दिया गया है। आख्यान में पद्मावती के साथ उदयन के विवाह का कारण मगध-नरेश को मित्र बनाने की चिन्ता है और विवाह का प्रस्ताव

मन्त्रियों की सलाह से किया गया है, परन्तु रत्नावली में रत्नावली के साथ विवाह का प्रस्ताव सिद्ध के इस वचन के विश्वास पर किया गया है कि जो रत्नावली से विवाह करेगा वह चक्रवर्ती राजा होगा। आख्यान में वासवदत्ता की सपत्नी पद्मावती मगध की राजपुत्री है, जब कि रत्नावली की नायिका सिंहलेश्वर विक्रमबाहु की कन्या है। आख्यान में वासवदत्ता और पद्मावती को क्रमशः चण्डमहासेन और प्रद्योत की पुत्री कहा गया है, परन्तु नाटिका में वासवदत्ता को प्रद्योत की पुत्री कहा गया है। बौद्ध साहित्य में भी वासवदत्ता प्रद्योत (पज्जोत) की पुत्री कही गई है। आख्यान में देवी वासवदत्ता छद्मवेश में पद्मावती के अन्तःपुर में मगध मे रहती है, रत्नावली मे नायिका सागरिका के नाम से छद्मवेश मे वासवदत्ता के साथ कौशाम्बी मे रहती है। आख्यान में लावाणक मे वासवदत्ता के दाह के प्रवाद का सम्बन्ध पद्मावती के विवाह के साथ है, जबकि रत्नावली में उसे नायिका के विवाह के साथ सम्बद्ध कर दिया गया है। आख्यान मे पद्मावती के साथ उदयन का विवाह–सम्बन्ध मन्त्रियो की राजनैतिक चाल का फल है तथा उदयन पद्मावती के साथ विवाह-सम्बन्ध के प्रति कोई उत्सुकता नही दिखलाता है, प्रत्युत विवाहोपरान्त भी वासवदत्ता के प्रति सच्चा बना रहता है। रत्नावली में, यद्यपि मन्त्री यौगन्धरायण नायिका के साथ राजा का विवाह राजनैतिक कारणों से ही कराना चाहता है फिर भी, नायिका के प्रति नायक के आकर्षण का प्रधान कारण नायक की रूप-लोलुपता है। रत्नावली में आख्यान के बन्धुमती के प्रति राजा के अनुराग तथा तत्सम्बन्धी अन्य घटनाओ का सम्बन्ध सागरिका के नाम से छिपाकर रक्खी गई नायिका के साथ जोड दिया गया है। एक प्रकार से रत्नावली की नायिका आख्यान की बन्धुमती और पद्मावती दोनो का मिला-जुला रूप है। आख्यान में बन्धुमती के साथ राजा की गुप्त प्रेम-लीला को देखकर कुपित हुई वासवदत्ता प्रव्रजिका सांकृत्यायनी के बीच मे पड़ने पर प्रसन्न होती है और बन्धुमती तथा वसन्तक को बन्धक से छुड़ा कर बन्धुमती को राजा को दे देती है। रत्नावली मे कुछ देर रोने-धोने के बाद वासवदत्ता का कोप स्वय शान्त हो जाता है और कोप शान्त हो जाने पर वह वसन्तक को बन्धन से छुड़ा देती है, परन्तु नायिका को बन्धन से तभी छुड़ाती है, जब

उसे यह ज्ञात होता है कि सागरिका उसकी अपनी बहन रत्नावली है। आख्यान में वासवदत्ता पद्मावती के साथ अपने पति के विवाह के राजनैतिक फलितार्थों से पहले से ही अवगत है, इसलिये उसे पद्मावती के प्रति कोई ईर्ष्या नहीं होती है, परन्तु रत्नावली में वासवदत्ता को विश्वास में नहीं लिया गया है। आख्यान में पद्मावती के साथ विवाह के लिये राजा उदयन मगध गया है, रत्नावली में नायिका को विवाह के लिये कौशाम्बी लाया गया है। आख्यान में उदयन और बन्धुमती के गान्धर्व-विवाह का उल्लेखमात्र हुआ है, रत्नावली में नायक और नायिका के पारस्परिक प्रथमानुराग की परिस्थितियों की सृष्टि भी की गई है।

**कथा-वस्तु में नूतन कल्पनायें**—हर्ष ने उदयन के आख्यान को नाट्योपयोगी बनाने के लिये घटना-संयोगों को केवल क्रमबद्ध ही नहीं किया है, बल्कि उसे नाटिका के साँचे में ढालने और कथानक को अपेक्षित गति और प्रभावोत्पादकता प्रदान करने के लिये कई सर्वथा मौलिक कल्पनायें भी की हैं। यानभङ्ग की कल्पना हर्ष की मौलिक कल्पना है, जो नायिका को छद्मवेश में उदयन के अन्तःपुर मे रखने के लिये अवसर उपस्थित करती है वसन्तोत्सव मे काम-पूजन की घटना, जो हर्ष की अपनी कल्पना है, नायिका के हृदय में नायक के प्रति प्रथमानुराग उत्पन्न करने में सहायक है। सागरिका तथा चित्रपट की घटना भी हर्ष की अपनी सूझ है, जो नायिका के प्रति नायक में प्रथमानुराग की बीजा-रोपण कर देती है। सागरिका द्वारा वेष परिवर्तन करके अभिसरण की घटना भी नूतन कल्पना है, जो आख्यान में नहीं पाई जाती। ऐन्द्रजालिक की माया से कौशाम्बी मे अन्तःपुर-दाह की घटना भी नवीन कल्पना है।

**परिवर्तनों का नाटकीय प्रभाव**—हर्ष द्वारा आख्यान में किये गये परिवर्तनों के जादू से आख्यान का स्वरूप ही बदल गया है और हर्ष का यह दावा कि रत्नावली नाटिका 'अपूर्ववस्तुरचनालङ्कृत'[1] है, सर्वथा उचित है। आख्यान में यौगन्धरायण को वासवदत्ता और वसन्तक का वेष-परिवर्तन करने के लिये चमत्कार का सहारा लेना पड़ा है, लेकिन रत्नावली में यानभङ्ग की घटना ने

१. रत्नावली पृ० ६।

उसके गुप्त-वास को स्वाभाविक बना दिया है। पद्मावती के साथ विवाह के प्रति तटस्थ उदयन सागरिका और चित्रपट की घटना की योजना से नाटिका के उपयुक्त शृङ्गारी नायक के रूप में परिणत हो गया है। सागरिका का वेश-परिवर्तन करके अभिसरण करना, संकेत-स्थान पर वासवदत्ता का स्वयं पहुँच जाना और राजा पर कुपित होना, भेद खुल जाने पर सागरिका का आत्महत्या की चेष्टा करना, रुष्ट होकर चली गई वासवदत्ता के विषय में राजा का चिन्ता व्यक्त करना, वासवदत्ता की भ्रान्ति में आत्मघात की चेष्टा करती हुई सागरिका की रक्षा के लिये दौड़ना आदि इस प्रकार के घटना के सूक्ष्म विस्तारों के विधान ने नाटकीय व्यापार के लिये स्वाभाविक और उचित अवसर प्रदान किये हैं जिनसे सहृदय को उत्सुकता, सहानुभूति और हास्य मिश्रित आनन्द का अनुभव होता है।

ऐन्द्रजालिका-दृश्य के विधान ने सागरिका के बन्धन-मोचन और प्रत्यभिज्ञान के लिये नाट्योचित परिस्थितियाँ उत्पन्न कर दी हैं। यद्यपि रङ्गमञ्च की दृष्टि से ऐन्द्रजालिक-दृश्य व्यवहारिक कठिनाइयाँ उपस्थित कर सकता है, परन्तु नाटकीय प्रभाव की दृष्टि से उसकी उपयोगिता अस्वीकार नहीं की जा सकती।

हर्ष की विजयवर्मा के रूप में नये पात्र की योजना भी प्रसशनीय है। इससे शोक एवं चिन्ता में ग्रस्त नायक को उभर आने का अवसर मिल गया है और उसके शौर्य तथा गुण-ग्राहकता आदि चरित्र-सम्बन्धी गुणों का निखार हो गया है।

## (४) रत्नावली की घटना का समय और अवधि

जैसा कि पहले कहा जा चुका है, रत्नावली का कथानक उदयन के चरित के उस भाग से सम्बन्धित है, जो वासवदत्ता के साथ विवाह के पश्चात् प्रारम्भ होता है, रत्नावली के चौथे अङ्क में यौगन्धरायण के इस वचन से कि—'जब मेरे कहने से देवी ने पति का वियोग सहा तब मैंने स्वामी का दूसरी स्त्री के साथ सम्बन्ध स्थापित करके उसे दुःख ही दिया'—प्रतीत होता है कि यहाँ

'परकलत्रसंघटनया'' से योगन्धरायण का अभिप्राय पद्मावती का विवाह है।

प्रथम अङ्क—नाटिका का व्यापार वसन्त ऋतु[1] में वसन्तोत्सव के किसी दिन मध्याह्नोत्तर में प्रारम्भ होता है और नायिका के हृदय में नायक के प्रति प्रथमानुराग का आरोपण कामदेव-पूजन की विधि के समय होता है जब नायिका को यह पता चलता है कि जिसे वह कामदेव समझ रही थी वह अन्य कोई नहीं है, अपितु राजा उदयन है, जिसके लिये उसे पिता ने दिया था। यह दिन सम्भवतः पूर्णमासी का दिन था, क्योंकि सूर्य के अस्त होते ही चन्द्रोदय का कथन किया गया है।[2] प्रथम अङ्क की घटना की वास्तविक अवधि दो घण्टे के लगभग है और दिन के छिपते-छिपते प्रथम अङ्क समाप्त हो जाता है।

द्वितीय अङ्क—द्वितीय अङ्क की घटना प्रथम अङ्क की घटना से अगले दिन की प्रतीत होती है। क्योंकि प्रथम अङ्क में सागरिका द्वारा सुसंगता के हाथों सारिका सौंप देने का उल्लेख हुआ है और दूसरे अङ्क के आरम्भ में सुसंगता को सारिका-पिञ्जर उसे सौंपकर कहीं चली गई सागरिका की खोज में चिन्तित दिखलाया गया है। यह भी सम्भव है कि पहले और दूसरे अङ्क की घटनाओं में एक-दो दिन का अन्तर भी रहा हो। अङ्क की घटनायें दिन के किसी भाग में हुई हैं, इसका कोई संकेत नहीं हुआ है। परन्तु सम्भवतः राजा ने श्रीखण्डदास से नवमालिका को अकाल-कुसुमित करने वाला दोहद प्रातःकाल में सीखा था और सागरिका चित्र-लेखन की सामग्री लेकर कदली—गृह में मध्याह्न बाद गई थी। उसके बाद की घटनायें तुरन्त बाद की हैं। अङ्क की घटनायें सम्भवतः सूर्यास्त से पहले ही समाप्त हो जाती हैं।

तृतीय अङ्क—इस अङ्क का व्यापार अगले दिन रात्रि के प्रथम भाग में प्रारम्भ होता है। कुछ समालोचकों ने द्वितीय और तृतीय अङ्क की घटनायें एक ही दिन की मानी हैं। परन्तु ऐसा सम्भव प्रतीत नहीं होता। तृतीय अङ्क में राजा को अस्वस्थता के ब्याज से कामावस्था को छिपाता हुआ कहा गया है (न हि सागरिकां वर्जयित्वा ······पृष्ठ ६०)। देवी वासवदत्ता ने अस्वस्थ पति का समाचार जानने के लिये काञ्चनमाला को भेजा है (अस्वस्थ शरीरस्य

१. रत्नावली ४/२०। २. रत्नावली, १/६। ३. वही, पृ० ३८।

भर्तुः पृ० ९०)। यह सम्भव नहीं है कि दो-तीन घण्टे के अवान्तर में ही राजा के अनुचित प्रेम-सम्बन्ध पर कुपित रानी उसकी अस्वस्थता का विश्वास कर ले। इसलिये दूसरे और तीसरे अङ्क की घटना मे एक दिन का अन्तर अवश्य होना चाहिये। संकेत-स्थान पर जाते समय चारों ओर गाढ़ अन्धकार फैल गया है (भुवनस्येक्षणफल तमःसंघातोऽय हरति) और सागरिका से मिलन के समय चन्द्रोदय हो गया है (दर्शितमनेनोद्गच्छता जडरूपम् पृ० ११२)। इससे तृतीय अङ्क की घटना कृष्णपक्ष की द्वितीया की प्रतीत होती है और घटना का वास्तविक समय तीन घण्टे के लगभग है।

चतुर्थ अङ्क—इस अङ्क की घटनायें अगले दिन की हैं। अङ्क के आरम्भ में सूचना दी गई है कि देवी वासवदत्ता ने आधी रात के समय सागरिका को कहीं भेज दिया है। यह आधी रात तीसरे और चौथे अङ्क की घटनाओं के मध्य की है।

इस प्रकार रत्नावली नाटिका के कथावस्तु की घटनायें मदनमहोत्सव मे कामदेव-पूजन के दिन से प्रारम्भ होती हैं और कुल चार या पाँच दिन में समाप्त हो जाती हैं।

## (५) रत्नावली का नाट्यशास्त्र की दृष्टि से विश्लेषण

संस्कृत नाटकों (नाट्यों) के प्रकार—संस्कृत काव्यो का प्रयोग की दृष्टि से दृश्य और श्रव्य दो श्रेणियो में विभाजन किया गया है।[1] दृश्य काव्यों को नाट्य, रूप या रूपक भी कहा गया है।[2] दृश्य काव्यो के लिये आजकल हिन्दी भाषा में नाटक शब्द प्रचलित है। परन्तु संस्कृत के नाट्य-शास्त्र सम्बन्धी ग्रन्थों में 'नाटक' शब्द का प्रयोग दृश्य-काव्य के एक विशेष प्रकार के लिये प्रयुक्त हुआ है। दृश्य-काव्यों के फिर रूपक और उपरूपक दो भेद किये गये हैं। संस्कृत के नाट्यों का आश्रय रस माना गया है और उनके वस्तु (कथानक)

१. दृश्यश्रव्यभेदेन पुनः काव्यं द्विधा मातम। साहित्यदर्पण, ६/१

२ अवस्थानुकृतिर्नाट्य रूपं दृश्यतयोच्यते।
रूपकं तत्समारोपाद् दशधैव रसाश्रयम्॥ दशरूपक १/७

नेता (नायक) और रस के आधार पर और आगे उपभेद किये गये हैं। रूपक के १० और उपरूपक के १८ प्रकार होते हैं।[1]

**संस्कृत नाटकों का रचना-विधान—(Structure of Sanskrit dramas)** संस्कृत नाटकों की बाह्य रचना लगभग एक ही प्रकार की है। संस्कृत नाटकों का प्रारम्भ नान्दी (मङ्गलाचरण) से होता है, नाटक को रङ्गमञ्च पर प्रस्तुत करते समय नटों को रंग मे आने वाले विघ्नों की शान्ति के लिये पूजा का विधान किया है। इसे पूर्वरङ्ग कहा जाता है।[2] नान्दी के पश्चात् सूत्रधार अथवा तत्सम स्थापक कवि और कृति का परिचय देता है और प्रायः नाटक के प्रयोग के समय की भी सूचना देता है।[3] वही नटी अथवा पारिपार्श्विक या भाप या विदूषक के साथ वार्तालाप मे चित्रोक्ति द्वारा अभिनेय वस्तु अथवा किसी प्रमुख पात्र की सूचना दे देता है।[4] सूत्रधार के इस वार्तालाप को नाट्य शास्त्र के शब्दों में आमुख या प्रस्तावना कहते हैं।

वस्तुतः नाट्य-व्यापार प्रस्तावना के पश्चात् प्रारम्भ होता है। मुख्य व्यापार से सम्बद्ध घटनाओं को दो प्रकार से प्रस्तुत किया जाता है। जो घटना सरस और मुख्य पात्र (नायक) से सम्बद्ध होती है और जिसका वस्तुतः रङ्गमञ्च पर अभिनय किया जाता है, उसका समावेश अङ्क में किया

---

१. नाटकमथ प्रकरणं भाणव्यायोगसमवकारडिमाः।
ईहामृगाङ्कवीथ्यः प्रहसनमिति रूपकाणि दश॥
नाटिका त्रोटकं गोष्ठी सट्टकं नाट्यरासकम्।
प्रस्थानोल्लाप्यकाव्यानि प्रेङ्खणं रासकं तथा॥
संलापकं श्रीगदितं शिल्पकं च विलासिका।
दुर्मल्लिका प्रकरणी हल्लीशो भाणिकेति च॥
अष्टादश प्राहुरुपरूपकाणि मनीषिणः।
विना विशेषं सर्वेषां लक्ष्म नाटकवन्मतम्॥ साहित्यदर्पण ६/३—६

२. साहित्य दर्पण, ६/२२, दशरूपक, ३/२।

३. केवल भास के नाटक और दक्षिणी भारत में प्राप्त कुछ अन्य नाटकों की पाण्डुलिपियाँ इसके अपवाद हैं।

४. दशरूपक ३/३—८, साहित्य दर्पण ६/२७, २८, ३१, ३२।

जाता है। एक अङ्क में प्राय: नाटक से सम्बन्ध एक दिन की घटना रक्खी जाती है।[1] परन्तु जो घटना नीरस, अङ्क में अदर्शनीय तथा अधिक समय तक घटने वाली होती है अथवा जब दो अङ्कों में निबद्ध की गई घटनाओं के मध्य अधिक लम्बी अवधि का अन्तर होता है तो उनकी केवल मात्र सूचना दे दी जाती है।[2] इस प्रकार घटनाओं की सूचना जिस भाग में दी जाती है, उसे 'अर्थोपक्षेपक' कहते हैं।[3] यदि मूल से ही सरस कथा प्रारम्भ हो जाती है त प्रस्तावना के तुरन्त बाद अङ्क रक्खा जाता है। लेकिन यदि अभिनेय घटना की परिस्थितियों को सुबोध बनाने के लिये कुछ पूर्ववर्ती घटनाओं की सूचना देना अपेक्षित होता है तो प्रस्तावना और प्रथम अङ्क के मध्य में विष्कम्भक की योजना की जाती है। पहले अङ्क के आदि में आवश्यकतानुसार केवल विष्कम्भक का ही प्रयोग किया जाता है। दो अङ्कों के मध्य में अन्य अर्थोपक्षेपकों—अधिकतर प्रवेशक—का प्रयोग किया जाता है। रत्नावली में प्रथम अङ्क के आदि में विष्कम्भक और शेष अङ्कों के आदि में तीन प्रवेशक रक्खे गये हैं।

संस्कृत के कुछ नाटकों में अंक के मध्य में मुख्य पात्र के चरित से सम्बद्ध पूर्व घटनाओं को नाटक के रूप में प्रस्तुत किया जाता है (उदा० उत्तररामचरित सप्तम अंक, प्रियदर्शिका तृतीय अंक)। अंक में आये नाटक को गर्भांक' कहते हैं।

संस्कृत के प्रत्येक नाटक का अन्त भी, प्रारम्भ के समान पद्यमय आशीर्वचन से होता है, जिसमें लोक अथवा आश्रयदाता राजा या स्वयं कवि के कल्याण की कामना प्रकट की जाती है। पारिभाषिक शब्दों में इस पद्य को 'भरतवाक्य' कहते हैं।

---

१. दशरूपक, ३/३६, ३७। २. साहित्य दर्पण, ६/५१, ५२।
३. अर्थोपक्षेपक ५ प्रकार के होते हैं—विष्कम्भक, प्रवेशक, चूलिका, अंकावतार और अङ्कमुख (अंकास्य)। अर्थोपक्षेपक के ये भेद पात्रों की कोटि, नाट्यशाला में स्थिति और अङ्क से सम्बन्ध के आधार पर किये गये हैं। देखिये, साहित्य दर्पण ६/५४–६०।

**संस्कृत नाटकों में भाषाओं की विविधता**—संस्कृत नाटकों की एक अन्य विशेषता यह भी है कि उनमें संस्कृत के अतिरिक्त कई प्रकार की प्राकृतों का प्रयोग किया जाता है। नाट्य-शास्त्र के नियमानुसार राजा, देव, मन्त्री, ब्राह्मण आदि उत्तम पात्रों की भाषा संस्कृत होती है और अन्य पात्रों की भाषा प्राकृत। उत्तम स्त्री पात्रों की भाषा प्रायः शौरसेनी होती है और नीच पात्रों की मागधी। पद्य में शौरसेनी-प्राकृत-भाषी पात्रों को महाराष्ट्री प्राकृत के प्रयोग का विधान है। जो नीच पात्र जिस देश का हो, उसे उस देश की भाषा बोलने का विधान किया गया है।[१]

**श्रव्यता की दृष्टि से संवाद का विभाजन**—रङ्गमञ्च की आवश्यकता के विचार से पात्रों के संवाद को श्रव्यता के आधार पर तीन प्रकार से विभक्त किया जाता है। जो वचन मञ्च पर उपस्थित सब पात्रों तथा रङ्गस्थ सामाजिकों को सुनाने का होता है, उसे सर्वश्राव्य या प्रकाश कहते है। संस्कृत नाटकों में ऐसे संवाद से पहले 'प्रकाशम्' यह रंगमञ्च निर्देश दिया होता है।[२] जो वचन किसी को भी सुनाने का नहीं होता, उसे 'अश्राव्य' या 'आत्मगत' कहते हैं और ऐसे संवाद से पहले 'आत्मगत' लिखा होता।[३] कुछ संवाद नियत-श्राव्य होता है। नियतश्राव्य दो प्रकार का होता है—(१) जनान्त और (२) अपवारित। 'जब त्रिपताक' कर से अन्य पात्रों को हटाकर दो पात्र दर्शकों के समीप परस्पर मन्त्रणा करते हैं, उसे 'जनान्तिक' कहा जाता है। ऐसे संवाद से पहले 'जनान्ते' या 'जनान्तिकम्' निर्देश दिया होता है। जब कोई पात्र एक ओर मुड़कर किसी दूसरे पात्र का रहस्य प्रकट करता है, उसे 'अपवारित' कहते हैं और ऐसे वचन से पहले 'सापवारितम्' या 'अपवार्य'[४] निर्देश दिया रहता है।

कुछ संस्कृत नाटकों मे ऐसा भी पाया जाता है कि कोई पात्र मञ्च पर दूसरे पात्र के बिना ही आकाश की ओर मुख उठाकर प्रश्नोत्तर करता है।

---

१. अधिक जानकारी के लिये साहित्यदर्पण, ६/१५८–१६६ देखिये।
२. उदाहरणार्थ, रत्नावली मूल पाठ, पृ० ३८ पर वासवदत्ता की उक्ति में।
३. वही स्थल।
४. रत्नावली मूल पाठ ८२ पर राजा की उक्ति।

इस प्रकार के प्रश्नोत्तरात्मक संवाद को 'आकाशभाषित' कहा जाता है और सवाद से पहले 'आकाशभाषितम्' निर्देश लिखा रहता है।

**रत्नावली : नाटिका,** उपरूपक का एक भेद—रत्नावली उपरूपकों के एक भेद 'नाटक' की कोटि में आती है। 'नाटिका' की कुछ विशेषतायें रूपकों के भेद 'नाटिका' और 'प्रकरण' के समान होती हैं। 'नाटक' के समान इसका नायक प्रख्यात होता है, परन्तु 'प्रकरण' के समान वृत्त कवि-कल्पित होता है। अङ्गी रस शृंगार और नायक धीरललित होता है। इसमे चार अङ्क होते हैं और स्त्री-पात्रों की अधिकता होती है। अन्तःपुर से सम्बद्ध अथवा संगीत में व्यापृत कोई नृपवंशज मुग्धा कन्या नायिका होती है। ईर्ष्यावती ज्येष्ठा प्रगल्भा देवी के भय से नायक डरता हुआ नायिका के प्रति प्रवृत्त होता है और अन्त में देवी के प्रसाद से ही नायक और नायिका का मिलन सम्भव होता है। नाटिका मे चार अक और विमर्श सन्धि को छोड़कर चार सन्धियाँ होती हैं। शृंगार रस के अनुरूप कैशिकी वृत्ति होती है। साहित्यदर्पण मे नायिका की परिभाषा इस प्रकार दी है—

नाटिका क्लृप्तवृत्ता स्यात्स्त्रीप्राया चतुरङ्किका।
प्रख्यातो धीरललितस्तत्र स्यान्नायको नृपः॥
स्यादन्तःपुरसंबद्धा संगीतव्यापृताथवा।
नवानुरागा कन्यात्र नायिका नृपवंशजा॥
सम्प्रवर्तेत नेतास्यां देव्यास्त्रासेन शंकितः।
देवी पुनर्भवेज्ज्येष्ठा प्रगल्भा नृपवंशजा॥
पदे पदे मानवती तद्वशः संगमो द्वयोः।
वृत्तिः स्यात्कैशिकी स्वल्पविमर्शाः सन्धयः पुनः।

रत्नावली का नायक प्रसिद्ध वत्सराज उदयन है जो कला और संगीत का प्रेमी है। वृत्त को कवि ने अपनी कल्पना से सर्वथा नूतन रूप दे दिया है।[1] रत्नावली की वस्तु चार अंकों में समाप्त हुई। प्रधान रस शृंगार है, यद्यपि सागरिका के विलाप और चतुर्थ अंक में युद्ध-वर्णन में क्रमशः करुण और वीररस

---

१. बृहत्कथा से लिये गये वृत्तों को वैसे भी कवि-कल्पित माना जाता है।

भी अङ्ग रूप मे आये हैं। नायिका सागरिका अन्तःपुर से सम्बद्ध मुग्धा नृप-कन्या है। ज्येष्ठा देवी वासवदत्ता प्रद्योत की पुत्री ईर्ष्यावती और कुपिता है। (देखिये, अज्जउत्त मम उण एदं चित्तफलअ पेक्खिअ सीसवेअणा समुप्पणा पृ० ८४, कोपश्च प्रकटीकृतो दयितया, पृ० ८६)। सागरिका के प्रति प्रेम-लीला में राजा को हमेशा देवी का भय रहता है, जैसा कि विदूषक की उक्ति से प्रकट किया गया है (जइ ण आ आदि देवी वासवदत्ता पृ० १२२; कदावि को वि देवीए एत्थ संचरदि पृ० १३८)। नायक का नायिका से मिलन देवी के अधीन दिखलाया गया है। देवीप्रसादं मुक्त्वा नान्यमत्रोपायं पश्यामि पृ० ११८; तत्किमिदानीमिह स्थितेन। देवी प्रसादयितुमभ्यन्तरमेव प्रविशामि पृ० १२८)। अन्तः-पुर में सुलभ गीत, नृत्य भोगविलास और काम-चेष्टा आदि की योजना होने से कैशिकी वृत्ति है। (आगे भू० पृ० ४८ देखिये)।

**रत्नावली में अर्थप्रकृति, अवस्था और सन्धि का विचार**—पहले कहा जा चुका है कि संस्कृत नाटकों का आश्रय रस होता है। रस की अभिव्यक्ति के लिये किसी सरस कथा का सहारा लिया जाता है। नाटक की कथा और व्यापार में गति तथा सहृदय की उत्सुकता बनाये रखने के लिये नाटककार को कथावस्तु के क्रमिक विकास और सुश्लिष्टता की ओर भी ध्यान रखना होता है। रस और कथा (वृत्त) दोनों के सम्यक् विकास के प्रयोजन से नाटककारों के मार्ग-प्रदर्शन के लिये अर्थप्रकृति कार्यावस्था और सन्धि तथा संध्यङ्गों का विचार किया है, जिससे कवि उन्हें जानकर रसाभिव्यक्ति के लिये उनका यथायथ सन्निवेश कर सकें।[1]

किसी नाटक की कथावस्तु की घटनायें दो प्रकार की होती हैं—(१) आधिकारिक, (२) प्रासङ्गिक। मुख्य घटनाओं को, जो अधिकार (फलप्राप्ति) अथवा अधिकारी से सम्बद्ध होती है, आधिकारिक कहते हैं।[2] आधिकारिक वृत

---

१. रसव्यक्तिमपेक्ष्यैषामङ्गानां सनिवेशनम्।
न तु केवलया शास्त्रस्थितिसंपादनेच्छया॥ साहित्यदर्पण ६/१२०

२. अधिकारः फलस्वाम्यमधिकारी च तत्प्रभुः।
तन्निर्वृत्तमभिव्यापि वृत्तं स्यादाधिकारिकम्॥ दशरूपक १/१२

के पुनः तीन भाग होते हैं[1]—(१) बीज, (२) बिन्दु और (३) कार्य। प्रासङ्गिक वृत्त भी दो प्रकार का होता है—(१) पताका, जो वृत्त नाटक में पर्याप्त दूर तक चलता है, (२) प्रकरी, जो वृत्त केवल एक भाग तक चलता है। कार्य (प्रयोजन) की अपेक्षा से बीज, बिन्दु, पताका, प्रकरी और कार्य इन पाच को 'अर्थ प्रकृति' कहा जाता है। पताका और प्रकरी का प्रत्येक रूपक में होना अनिवार्य नहीं है।

कार्य का हेतुभूत जो वृत्त थोड़ा-सा कह दिया जाता है, वह बीज के समान अनेक प्रकार से विस्तार वाला होता है, इसलिये 'बीज' कहलाता है। रत्नावली नाटिका में सागरिका-प्राप्ति रूप कार्य का हेतु विष्कम्भक में उपनिबद्ध 'द्वीपादन्यस्माद्' से लेकर 'प्रारम्भेऽस्मिन् स्वामिनः' इत्यादि भाग मे कहा गया यौगन्धरायण का व्यापार बीज है। अवान्तर प्रयोजन की समाप्ति पर छिन्न होती हुई कथा को जोड़ने वाले भाग को बिन्दु कहते हैं। रत्नावली में प्रथम अङ्क में कामदेव-पूजन की समाप्ति पर कथा विच्छिन्न हो जाती है, परन्तु 'उदयनस्ये-दोरिवोक्षते' से लेकर 'कधं अअं सो राआ उदअणो जस्स अहं तादेण दिण्णा' (पृ० ३८) तक का भाग सागरिका के हृदय मे प्रथमानुराग का हेतु होकर कथा को फिर से जोड़ देता है। इसलिये यह बिन्दु हुआ। विजयवर्मा द्वारा वर्णित रुमण्वान् का कोसलोच्छेद प्रकरी है। रत्नावली मे पताका नहीं है।

फलार्थी द्वारा प्रारब्ध, कार्य की पाँच अवस्थायें होती हैं। कार्य की पहली अवस्था 'आरम्भ' होती है, जिसमें फल-प्राप्ति की इच्छा प्रकट की जाती है। रत्नावली में 'प्रारम्भेऽस्मिन् स्वामिनो वृद्धिहेतौ' इत्यादि से यौगन्धरायण के द्वारा कार्य का 'आरम्भ' दिखलाया गया है। फल की प्राप्ति न होने पर उसे प्राप्त करने के लिये जो उपाय किये जाते हैं, उसे 'प्रयत्न' कहते हैं। रत्नावली में वत्सराज से मिलन का उपाय सागरिका द्वारा उदयन का चित्र-

---

१. बीज, बिन्दु और कार्य को यद्यपि किसी नाट्यशास्त्र सम्बन्धी ग्रन्थ में आधिकारिक वृत्त का भाग नहीं कहा गया है, परन्तु ये वृत्त के भाग ही प्रतीत होते हैं।

सेजन 'प्रयत्न' है। कार्य की वह अवस्था, जब उपाय और विघ्न की आशङ्का होने पर फल-प्राप्ति होना सम्भव हो जाये, 'प्राप्त्याशा' कहलाती है। रत्नावली के तृतीय अङ्क में वेष-परिवर्तन करके अभिसरण आदि उपाय होने पर वासव-दत्ता के रूप में विघ्न की आशङ्का 'एव्व' णेदं जइ अआलवादावली भविअ न आआदि देवी वासवदत्ता (पृष्ठ १२२) विदूषक के इन वचन से दिखलाई गई है। इसलिये इस स्थल में कार्य की 'प्राप्त्याशा' अवस्था है। जब अपाय के दूर हो जाने पर फल-प्राप्ति निश्चित हो जाती है कार्य की वह अवस्था 'नियताप्ति' कहलाती है। धनिक के अनुसार, रत्नावली के तृतीय अङ्क में विदूषक के 'साअरिआ उण दुक्करं जीविस्सदि' (पृष्ठ ११६) इस वचन से लेकर राजा की 'देवीप्रसादं मुक्त्वा नान्यमत्रोपायं पश्यामि' (पृष्ठ ११८) इस उक्ति तक के भाग में देवी रूपी विघ्न (अपाय) के प्रसादन द्वारा निवारण से फल-प्राप्ति की सुनिश्चितता सूचित हो रही है। इसलिये यहाँ कार्य की 'नियताप्ति' अवस्था है। जब समग्र फल-प्राप्ति हो जाये, कार्य की उस अवस्था को 'फलागम' या (फलयोग) कहते हैं। रत्नावली में सागरिका-लाभ द्वारा चक्रवर्तित्व प्राप्ति की सूचना वासवदत्ता की उक्ति 'अज्जउत्त पडिच्छ एदं' (पृष्ठ १७२) से लेकर यौगन्धरायण की इदानीं सफलपरिश्रमोऽस्मि संवृत्तः' (पृष्ठ १७२) इस उक्ति तक के भाग में मिलती है। इसलिये यह कार्य की 'फलागम' अवस्था है।

पांच अर्थ-प्रकृति और पांच कार्यावस्थाओं को मिलाकर उनके आधार पर नाट्य-शरीर का एक तीसरे प्रकार से विभागीकरण किया गया है जिसे सन्धि कहते हैं।[1] एक सन्धि में एक प्रयोजन से अन्वित कथांशों का एक अवान्तर प्रयोजन से सम्बन्ध होता है।[2] ये सन्धियां भी पांच होती हैं—मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श और निर्वहण। मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श और निर्वहण सन्धि

---

१ अर्थप्रकृतयः पञ्च पञ्चावस्थासमन्विताः।
यथासंख्येन जायन्ते मुखाद्याः पञ्च सन्धयः॥ अन्तरैकार्थसम्बन्धः सन्धिरेकान्वये सति। दशरूपक १/२२–२३

२ एकेन प्रयोजनेनान्वितानां कथांशानामवान्तरैकप्रयोजनसम्बन्धः सन्धिः। दशरूपक १/२३ पर धनिक की टीका।

मे क्रमशः कार्य की आरम्भ, प्रयत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति और फलयोग अवस्था होती है।

रत्नावली टीका मे विष्कम्भक में यौगन्धरायण के 'एवमेतत्'। कः सन्देह ···इत्यादि (पृष्ठ १०) इस वचन से लेकर द्वितीय अङ्क में कदली-गृह में चित्र-फलक और लेखन-सामग्री लेकर गई हुई सागरिका के चित्र बनाकर वत्सराज के दर्शन के प्रयत्न से पहले तक 'मुख' सन्धि है। द्वितीय अङ्क में सागरिका के 'जाव ण को वि इह आअच्छादि ताव सालेक्खमप्पिद तं अहिमदं जण पेक्खिअ जधासमीहिद करिस्सं' (पृष्ठ ४४) इस वचन से लेकर अङ्क की समाप्ति तक 'प्रतिमुख' सन्धि है। तृतीय अङ्क में 'गर्भ' सन्धि है, क्योंकि यहाँ वेष-परिवर्तन द्वारा कुछ समय के लिये सागरिका-प्राप्ति सम्भव हुई है, लेकिन वासवदत्ता के आने और सागरिका तथा वसन्तक को पकड़ ले जाने से उसमें विघ्न पड़ा है, और राजा देवी के प्रसादन द्वारा फिर आपाय निवारण के उपाय का अन्वेषण करता है। चौथे अङ्क में ऐन्द्रजालिक द्वारा प्रकट कृत्रिम अग्नि से अन्तःपुर दाह तक 'विमर्श' सन्धि समाप्त हो गई है क्योंकि अन्तःपुर में अग्नि-दाह से वासव-दत्ता को सागरिका के प्रति अनुराग हो गया है (एसा क्खु मए णिग्घिणाए इध णिअडेण संजमिदा सामरिआ विविज्जदि। ता णं परित्ताअदु अज्जउत्तो (पृष्ठ १५८), इसलिये देवी रूप अपाय के अभाव से फल-प्राप्ति निश्चित हो गई है। चौथे अङ्क के शेष भाग में 'निर्वहण' सन्धि है।

नाट्यशास्त्रियों ने पांचों सन्धियों के भी सूक्ष्म विभाग किये हैं, जिन्हें सन्ध्यङ्ग कहते हैं और जिनकी संख्या ६४ (१२+१३+१२+१३+१४) है। रत्नावली में इन संध्यङ्गों को यहाँ दिखलाना सम्भव नहीं है। जिज्ञासु पाठकों को इसके लिये दशरूपक या साहित्यदर्पण देखना चाहिये, जहां सन्ध्यङ्गों के उदाहरण अधिकतर रत्नावली और वेणी-संहार से लिये गये हैं।

रत्नावली में प्रयुक्त वृत्ति—नाट्यशास्त्र में वृत्ति से अभिप्राय नायक के रसानुरूप व्यापार (चेष्टा) से होता।[1] नाट्य के रस के अनुकूल ही नायक की चेष्टा होनी चाहिये। वृत्ति चार प्रकार की मानी गई हैं—कैशिकी सात्वती,

१. तद्व्यापारात्मिकाः। दशरूपक २/४७

आरभटी और भारती। इनमें से प्रथम तीन नायक की चेष्टाओं से सम्बन्ध रखती हैं और अर्थवृत्ति कहलाती हैं। चौथी भारती वृत्ति वचन सम्बन्धी होने से भारती कहलाती है। अलग-अलग रसों के अनुसार वृत्तियों का अलग-अलग विनियोग किया गया है। शृङ्गार में कैशकी, वीर में सात्वती और रौद्र तथा वीभत्स में आरभटी का विधान किया गया है, भारती वृत्ति सब रसों के अनुकूल है।[1]

रत्नावली नाटिका, जैसा पहले कहा जा चुका है, शृङ्गार-रस-प्रधान है, इसलिये इसमें मुख्य वृत्ति कैशकी है। प्रथम अंक में वसन्तोत्सव में गीत नृत्य, वाद्य और सुरा-पान से, द्वितीय अङ्क में सागरिका के चित्र को देखकर किये गये सौन्दर्य-वर्णन से, तृतीय अङ्क में 'अङ्गानि त्वमनङ्गतापविधुराण्येह्यहि निर्वापय' (पृ० ११०) आदि काम-चेष्टाओं से नायक की कैशिकी वृत्ति सूचित होती है। द्वितीय अङ्क में वानर-कृत उपद्रव में आरभटी वृत्ति का भी प्रयोग हुआ है। 'श्रीहर्षो निपुणः कविः' इत्यादि प्ररोचना में भारती वृत्ति स्पष्ट ही है।

रत्नावली में प्रयुक्त प्रवृत्ति—नाट्यशास्त्र में प्रवृत्ति से अभिप्राय देश-भेद के अनुसार नाट्य के पात्रों की भाषा, क्रिया और वेष का भेद है।[2] रङ्गमञ्चीय प्रभाव (Stage effect) के लिये यह आवश्यक है कि जो पात्र जिस देश का हो उसकी भाषा, चेष्टा और वेष आदि उस देश जैसे ही हों। रत्नावली में पात्रों के वेष और चेष्टा के विषय में कोई संकेत नहीं मिलता। जहाँ तक पात्रों की भाषा का सम्बन्ध है, हर्ष ने नाट्यशास्त्र के नियमों का पूरा पालन किया है।

## (६) रत्नावली पर विहंगम दृष्टि

रत्नावली की विशेषतायें—कथावस्तु की सुश्लिष्टता, घटना की गतिशीलता और रङ्गमञ्च पर अभिनेयता की दृष्टि से हर्ष की रत्नावली संस्कृत के रूपकों में सर्वश्रेष्ठ कही जा सकती है। रत्नावली की रचना में हर्ष ने नाट्यशास्त्र के नियमों का पूरा पालन किया है। यही कारण है कि उत्तरवर्ती नाट्यशास्त्रियों ने नाट्य सिद्धान्तों के विवेचन में उदाहरण अधिकतर रत्नावली से लिये हैं। यह उल्लेखनीय है कि हर्ष ने सन्ध्यङ्गों का समावेश केवल नियम पालन के

१. दशरूपक २।६२
२. देशभाषाक्रियावेषलक्षणाः स्युः प्रवृत्तयः। दशरूपक २/६३

लिये नहीं किया है, अपितु नाटिका की वस्तु और व्यापार के स्वाभाविक विकास में ही उनका समावेश हो गया है। यही कारण है कि भट्टनारायण के वेणीसंहार के समान रत्नावली में वस्तु-विन्यास की शिथिलता नहीं पाई जाती। दामोदरगुप्त ने रत्नावली की प्रशंसा में कहा है—

आश्लिष्टसीधबन्धं सत्पात्रसुवर्णयोजितं सुतराम्।
निपुणपरीक्षकदृष्टं राजति रत्नावलीरत्नम्॥

रत्नावली सर्वथा निर्दोष नाटिका है। यदि उसका कोई दोष है तो केवल यह कि उसकी कथा-वस्तु प्रियदर्शिका नाटिका से बहुत ही मिलती-जुलती है। (ऊपर पृ० १९--२१ भी देखिये)।

**रत्नावली का उत्तरवर्ती नाटिकाओं पर प्रभाव**—हर्ष की नाटिकाओं का, *विशेषतया रत्नावली का, उत्तरवर्ती संस्कृत साहित्य पर, विशेषकर नाटिकाओं* पर, बड़ा प्रभाव पड़ा है। राजशेखर की विद्धशालभञ्जिका और कर्णपूरमञ्जरी (सट्टक), बिल्हण की कर्णसुन्दरी और ह्रास-काल की दो तीन और नाटिकायें, *जिनमें कायस्थ मथुरानाथ की वृषभानुजा नाटिका प्रमुख है,* हर्ष के पदचिन्हों पर चलती दिखाई पड़ती हैं। उत्तरवर्ती साहित्य पर रत्नावली के प्रभाव के विषय में प्रो० आगडन ने लिखा है—"In the eyes of all later Hindu writers the Ratnavali, because of its excellence was accorded a place of honour and its influence was marked."[1]

डॉ० कीथ ने भी लिखा है कि संस्कृत नाट्यों में से नाटिकाओं का ऐसा वर्ग है, जिनकी रचना में कवियों ने नाट्य-शास्त्र के सिद्धान्तों का मुखापेक्षी न बनकर अपनी रचनाओं की प्रेरणा नाट्य-कृतियों से पाई है, उत्तरवर्ती नाटिकाकारों का आदर्श हर्ष की नाटिकायें रही हैं।

**रत्नावली : अन्तःपुर की प्रणय कथा (A Court Comedy)**—हर्ष *की रत्नावली की कथावस्तु शूद्रक के मृच्छकटिक के समान कवि-कल्पित* है, परन्तु रत्नावली, मृच्छकटिक के विपरीत, केवल अन्तःपुर की प्रणय-लीला को ही चित्रित करती है। रत्नावली से हर्षकालीन समाज के रहन-सहन और रीति-रिवाजों पर कोई विशेष प्रकाश नहीं पड़ता है। हर्ष के समय में भी

१. प्रियदर्शिका, कोलम्बिया यूनिवर्सिटी प्रेस, Introduction, P. xc.

सम्भवतः आजकल के समान होली जैसा कोई मदनमहोत्सव वसन्त ऋतु में मनाया जाता था और जनता भूत-प्रेतों तथा योगी और सिद्धों की दिव्य-शक्ति में विश्वास रखती थी। राजाओं के अन्तःपुर में अनेक रानियाँ तथा दासियाँ रहती थीं और राजा लावण्यवती दासियों के साथ अपनी विषय-वासना को तृप्त करते थे।

**रत्नावली की भाषा तथा शैली**—हर्ष की संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषायें शुद्ध व्याकरण संमत हैं। केवल कुछ स्थलों को छोड़कर उसकी भाषा सरल, विरल-समास-युक्त और प्रसादगुणपूर्ण है। संक्षेप में उसके वाक्य-विन्यास को वैदर्भी रीति का कहा जा सकता है। (ऊपर पृ० १६—२२ भी देखिये।)

**रत्नावली में चरित्र-चित्रण**—हर्ष की नाटिकाओं के चरित्र 'टाइप' अधिक है। रत्नावली का नायक उदयन, सागरिका और वासवदत्ता सर्वथा नाटिका के अनुरूप चित्रित किये गये हैं। हर्ष के उदयन और वासवदत्ता भास के स्वप्नवासवदत्ता नाटक के उदयन और वासवदत्ता से बहुत भिन्न हैं। रत्नावली का उदयन ललित प्रकृति का विलासी और स्त्रैण राजा है। उसमें दक्षिण, शठ, और धृष्ट नायक का मिश्रण हुआ है। नायिका सागरिका मुग्धा नवानुरागा कन्या है। उसका एकमात्र गुण लावण्य है। वासवदत्ता नाटिका की ज्येष्ठा के अनुरूप सेर्ष्य और मानवती है। राजा का नर्म-सचिव वसन्तक (विदूषक) बेवकूफ होते हुए भी प्रत्युत्पन्नमति है।

**रत्नावली में प्रयुक्त छन्द**—रत्नावली नाटिका में १३ प्रकार के छन्दों का प्रयोग हुआ है। प्रयुक्त छन्दों के लक्षण स्थल-निर्देश सहित निम्नलिखित हैं—

अनुष्टुभ् (श्लोक)—श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघुपञ्चमम्। द्विचतुःपादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः॥ आठ अक्षरों के प्रत्येक चरण में ५ वाँ लघु और छठा अक्षर गुरु होता है, ७वाँ अक्षर प्रथम तथा तृतीय चरण में गुरु और द्वितीय तथा चतुर्थ चरण में लघु होता है और अक्षरों में गुरु-लघु का नियम नहीं है। उदा० १.२२; २.६, १०, १८; ३.२, १६; ४.४, १४, १८।

आर्या—यस्या पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि। अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या। मात्रिक छन्द; चरणों में क्रमशः १२, १८, १२ और १५ मात्रायें। उदा० १६, १६, २१, २४; २.६, १२, १६, ३.१०, १२

उपजाति—इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा का मिश्रण। इन्द्रवज्रा—स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः। त, त, ज, ग, ग। उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ। ज, त, ज, ग, ग। उदा० २·१५।

पुष्पिताग्रा—अयुजि न युगरेफतो यकारो युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा। अर्धसमवृत्त, विषम चरण—न, न, र, य; सम चरण—न, ज, ज, र, ग। उदा० १·४।

पृथ्वी—जसौ जसयला वसुग्रहयतिश्च पृथ्वी गुरुः। ज, स, ज, स, य, ल, ग, ८वें अक्षर पर विराम। उदा० २·१६, ४·१७।

प्रहर्षिणी—म्नौ ज्रौ गस्त्रिदशयतिः प्रहर्षिणीयम्। म, न, ज, र, ग; तीसरे अक्षर पर विराम। उदा० २.८।

मालिनी—ननमयययुतेयं मालिनीभोगिलोकैः। न, न, म, य, य, ८वें अक्षर पर विराम। उदा० २.१४, ३.१७, ३.१६।

वसन्ततिलका (क)—उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः। त, भ, ज, ज, ग, ग उदा० १.८, १२; २० २.१७; ३.६, १४; ४.२, ३, १६।

शार्दूलविक्रीडित—सूर्याश्वैर्मसजस्तताः सगुरवः शार्दूलविक्रीडितम्। म, स, ज, स, त, त, ग; १२वें अक्षर पर विराम। उदा० १.१, २, ५, ६, ११, १७, २३, २५, २.३, ४, ५, ११, २१, ३.१, ३, ११, १३, १८, १६, ४.१, ६, १२, २०, २१।

शालिनी—मात्तौ गौ चेच्छालिनी वेदलोकैः। म, त, त, ग, ग, चौथे अक्षर पर विराम। उदा० १.७।

शिखरिणी—रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलाग् शिखरिणी। य, म, न, स, भ, ल, ग, छठे अक्षर पर विराम। उदा० २.१३, २०, ३.४, १७, १५, ४.१३।

स्रग्धरा—म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम्। म, र, भ, न, य, य, य, ७वें और १४वें अक्षरों पर विराम। उदा० १.३, १०, १६, २.२, ३.५, ८, ४.५, ११, १४, २२।

हरिणी—नसमरसला गः षड्वेदैर्हयैर्हरिणी मता। न, स, म, र, स, ल, ग, छठे और १०वें अक्षरों पर विराम। उदा० ३.६।

—०—

॥ श्रीः ॥

महाकविश्रीहर्षदेवविरचिता

# रत्नावली

---

## नाटिकास्थ-पात्राणि

---

राजा—वत्सदेश का राजा उदयन (नायक)।
विदूषक—राजा का नर्म-सचिव वसन्तक।
यौगन्धरायण—उदयन का प्रधान-मन्त्री।
विजयवर्मा—उदयन के प्रधान सेनापति रुमण्वान् का भानजा।
बाभ्रव्य—उदयन का कञ्चुकी।
वसुभूति—सिंहल के अधिपति विक्रमबाहु का मन्त्री।
ऐन्द्रजालिक—उज्जयिनी-निवासी जादूगर।
रत्नावली या सागरिका—सिंहल के अधिपति विक्रमबाहु की पुत्री (नायिका)।
वासवदत्ता—उदयन की राजमहिषी (देवी)।
काञ्चनमाला—वासवदत्ता की सेविका।
सुसंगता—परिचारिका, सागरिका की सखी।
चूतलतिका, मदनिका, निपुणिका—परिचारिकायें।
वसुन्धरा—द्वारपालिका (प्रतीहारी)।

---

# रत्नावली

## प्रथमोऽङ्कः

पादाग्रस्थितया मुहुः स्तनभरेणानीतया नम्रतां ॥१॥
शम्भोः सस्पृहलोचनत्रयपथं यान्त्या तदाराधने ।
ह्रीमत्या शिरसीहितः सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पया
विश्लिष्यन्कुसुमाञ्जलिर्गिरिजया क्षिप्तोऽन्तरे पातु वः

अपि च

औत्सुक्येन कृतत्वरा सहभुवा व्यावर्तमाना ह्रिया ॥२॥
तैस्तैर्बन्धुवधूजनस्य वचनैर्नीताभिमुख्यं पुनः ।
दृष्ट्वाग्रे वरमात्तसाध्वसरसा गौरी नवे संगमे
संरोहत्पुलका हरेण हसता श्लिष्टा शिवायाऽस्तु वः

---

व्याख्या—निर्विघ्नतया सिद्धिकामः कविसिद्धस्तत्रभवान् श्रीहर्षदेव आदौ मङ्गलभूताम् 'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वाऽपि तन्मुखम्' इति वचनानुरोधादाशीरूपां नान्दीमवतारयति—पादाग्रेति । तदाराधने पादाग्रस्थितया मुहुः स्तनभरेण नम्रतामानीतया शम्भोः सस्पृहलोचनत्रयपथमायान्त्या सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पया ह्रीमत्या गिरिजया शिरसि ईहितः क्षिप्तः अन्तरे विश्लिष्यन् कुसुमाञ्जलिः वः पातु । इत्यन्वयः । तस्य शम्भोराराधने सेवायां पादाग्रस्थितया पादयोरग्रे स्थितया, मुहुः पुनः स्तनभरेण स्तनयोर्भरेण भारेण नम्रतामवनतिमानीतया प्रापितया' शम्भोः सस्पृहलोचनत्रयपथं स्पृहया सहितं सस्पृहं तच्च लोचनत्रयः तस्य पन्थान मार्गं यान्त्या गच्छन्त्या (शिवेन सस्पृहलोचनैर्दृष्टयेत्यर्थः) सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पया च पुलका रोमाञ्चाः स्वेदोद्गमो घर्माविर्भाव उत्कम्पो वेपथुस्तैः सहितया ह्रीमत्या लज्जावत्या गिरिजया पार्वत्या शम्भोः शिरसि मूर्ध्नि (स्थापयितुम्) ईहित दृष्टः क्षिप्तः सन् अन्तरे मध्य एव विश्लिष्यन् विशीर्णः पतन् कुसुमाञ्जलिः कुसुमानां पुष्पाणामञ्जलिर्वः सामाजिकान् पातु रक्षतु ॥१॥

वासव०—(हस्तं प्रसार्य) एहि रअणावलि, एहि, एत्तिअं वि दाव मे बहिणिआणुरूवं भोदु। (इति रत्नावलीं स्वकीयैराभरणैरलङ्कृत्य हस्ते गृहीत्वा राजानमुपसृत्य।) अज्जउत्त, पडिच्छ एदं। [एहि, रत्नावलि एहि। एतावदपि तावन्मे भगिनिकानुरूपं भवतु। आर्यपुत्र, प्रतीच्छैनाम्।]

राजा—(सपरितोषं हस्तौ प्रसार्य) को देव्याः प्रसादो न बहु मन्यते।

वासव०—अज्जउत्त, दूरे क्खु एदाए णादिकुलं। ता तधा करेहि जधा बन्धुजणं ण सुमरेदि। (इति समर्पयति)। [आर्यपुत्र, दूरे खल्वेतस्या ज्ञातिकुलम्। तत्तथा कुरु यथा बन्धुजनं न स्मरति।]

राजा—यथाऽऽज्ञापयति देवी। (रत्नावलीं गृह्णाति)।

विदूषक—(नृत्यन्) ही ही भो पुहवी क्खु दाणिं हत्थगदा पिअवअस्सस्स। [ही ही भोः पृथ्वी खल्विदानीं हस्तगता प्रियवयस्यस्य।]

वसु०—आयुष्मति, स्थाने देवीशब्दमुद्वहसि।

यौगन्ध०—इदानीं सफलपरिश्रमोऽस्मि संवृत्तः। देव, तदुच्यतां किं ते भूयः प्रियं करोमि।

राजा—किमतः परमपि प्रियमस्ति। यतः।

नीतो विक्रमबाहुरात्मसमतां प्राप्तेयमुर्वीतले
सारं सागरिका ससागरमही प्राप्त्येकहेतुः प्रिया।
देवी प्रीतिमुपागता च भगिनीलाभाज्जिताः कोसलाः
किं नास्ति त्वयि सत्यमात्यवृषभे यस्मै करोमि स्पृहाम्॥२१॥

---

नीत इति—विक्रमबाहुः आत्मसमतां नीतः, उर्वीतले सारं ससागरमहीप्राप्त्येकहेतुः इयं प्रिया सागरिका प्राप्ता। भगिनीलाभाद् देवी प्रीतिमुपागता, कोसलाः च जिताः। त्वयि अमात्यवृषभे सति किं नास्ति यस्मै स्पृहां करोमि। इत्यन्वयः। विक्रमबाहुः सिंहलेश्वरस्तत्कन्याया रत्नावल्याः पत्नीत्वेन स्वीकरणादात्मना समस्तस्य भावस्तामात्मसमतामात्मीयतां नीतः प्रापितः। उर्वीतले

वासवदत्ता—(हाथ फैलाकर) आओ, रत्नावली, आओ। इतना भर तो मेरा (आचरण बहिन के योग्य हो जाय। (रत्नावली को अपने आभूषणों से अलंकृत करके, हाथ पकड़कर राजा के समीप जाकर) आर्यपुत्र, इसे स्वीकार कीजिये।

राजा—(सन्तोष के साथ दोनों हाथ फैलाकर) देवी के किस अनुग्रह को बहुत नहीं समझा जाता ?

वासव०—आर्यपुत्र, इसका पीहर बहुत दूर है। इसलिये ऐसा कीजिये कि यह अपने बन्धु-जनों को याद न करे। (यह कहकर देती है)।

राजा—जैसे देवी आज्ञा दें। (रत्नावली को पकड़ता है)।

विदूषकः—(नाचता हुआ) आ हा हा ! अरे, अब तो पृथ्वी प्रिय मित्र के हाथ में आ गई।

वसुभूति—आयुष्मति, तुम उचित ही 'देवी' पद को धारण कर रही हो।

यौगन्धरायण—अब मैं सफल-परिश्रम हो गया हूं। महाराज, तब कहिये कि आपको और क्या प्रिय करूं ?

राजा—इससे अधिक प्रिय क्या है ? क्योंकि—

विक्रमबाहु अपने जैसा (आत्मीय) कर दिया, पृथ्वीतल की सारभूत, सागर समेत (सम्पूर्ण) पृथ्वी की प्राप्ति की एक मात्र कारणभूत यह प्रिया सागरिका पा ली, बहिन के मिल जाने से देवी (वासवदत्ता) सन्तुष्ट हो गई और कोसल-देश जीत लिया। तुम श्रेष्ठ मन्त्री के होने पर क्या (अभीष्ठ वस्तु) नहीं है, जिसकी मैं इच्छा करूं ? ॥२१॥

---

भूतले सारं रत्नं सागरैः सहितायाः मह्याः पृथिव्याः प्राप्तेर्लाभस्यैको मुख्यो हेतुः कारणमियं प्रिया सागरिका प्राप्ता। भगिन्याः सागरिकाद्यपरनाम्न्याः स्वसुः रत्नावल्या लाभात्प्राप्तेर्देवी वासवदत्ता प्रीतिं सन्तोषमुपागता। कोसलास्तदाख्यं जनपदं जिताः। त्वय्यमात्यवृषभे मन्त्रिश्रेष्ठे सति किमभीष्टं वस्तु मम नास्ति यस्मै स्पृहामभिलाषं करोमि ॥२१॥

तथापीदमस्तु

( भरतवाक्यम् )

उर्वीमुद्दामसस्या जनयतु विसृजन् वासवो वृष्टिमिष्टा-
मिष्टैस्त्रैविष्टपानां विदधतु विधिवत्प्रीणनं विप्रमुख्याः ।
आकल्पान्तं च भूयात्समुपचितसुखः संगमः सज्जनानां
निःशेषं यान्तु शान्तिं पिशुनजनगिरो दुर्जया वज्रलेपाः ।

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )

॥ इत्यैन्द्रजालिको नाम चतुर्थोऽङ्कः ॥

इति श्रीहर्षदेवस्य कृतिः समाप्तेयं रत्नावली नाम नाटिका

—:o:—

उर्वीमिति—इष्टां वृष्टिं विसृजन् वासवः उर्वीम् उद्दामसस्यां जनयतु । विप्रमुख्याः इष्टैः त्रैविष्टपानां विधिवत्प्रीणनं विदधतु । समुपचितसुखः सज्जनानां संगमः आकल्पान्तं भूयात् । दुर्जयाः वज्रलेपाः पिशुनजनगिरः निःशेषं शान्तिं यान्तु । इत्यन्वयः ॥ इष्टामभिलषितां वृष्टिं वर्षां विसृजन् मुञ्चन् वासव इन्द्र उर्वीं पृथिवीमुद्दामं प्रभूतं सस्यं धान्यं यस्यां तां जनयतु करोतु । विप्रेषु द्विजेषु मुख्याः श्रेष्ठा इष्टैर्यज्ञैस्त्रैविष्टपानां तृतीयं विष्टपं त्रिविष्टपं स्वर्गस्तत्र भवास्त्रै-

फिर भी यह हो जाय—

( भरतवाक्य )

अभिलषित वर्षा करता इन्द्र पृथ्वी को समृद्ध धान्य वाली बनावे। श्रेष्ठ ब्राह्मण विधिपूर्वक यज्ञों द्वारा देवों को प्रसन्न करें, सुख की वृद्धि करने वाला सज्जनों का समागम प्रलय काल पर्यन्त बना रहे। दुर्जेय और वज्र के समान चुभने वाले दुर्जनों के वचन पूर्णरूप से शान्ति को प्राप्त होवें ॥२२॥

( सब निकल जाते हैं )

॥ ऐन्द्रजालिक नाम का चतुर्थ अङ्क समाप्त ॥

श्रीहर्षदेव विरचित यह रत्नावली नाम की नाटिका समाप्त हुई।

—:o:—

---

विष्टपा देवास्तेषां विधिवत्प्रीणनं प्रीतिं विदधतु कुर्वन्तु। समुपचितं वृद्धिं प्राप्तं सुखं यस्मात्स सज्जनानां सङ्गमः सङ्गतिराकल्पान्तं प्रलयपर्यन्तं भूयाद् भवतु। दुर्जेया जेतुमशक्या वज्रलेपा वज्रस्येव लेपः प्रसक्तिर्यासां ताः पिशुनजनानां खलानां गिरो वाचो निःशेषं पूर्णं यथा स्यात्तथा शान्तिं यान्तु नश्यन्तु ॥२२॥

* इति रत्नावलीटीकायां चतुर्थोऽङ्कः *

# * रत्नावलीनाटिकास्थश्लोकानां वर्णानुक्रमसूची *

—:०:—

# रत्नावलीनाटिकास्थ-सुभाषितानि

# श्रीहर्षदेवविरचित रत्नावली नाटिका

## व्याकरण, छन्द, अलङ्कार और नाट्यशास्त्रीय विशेषता निर्देश सहित समीक्षात्मक तथा व्याख्यात्मक टिप्पणियाँ

### अङ्क १

पृष्ठ २

संस्कृत के नाट्य ग्रन्थ प्रायः देव आदि की पूजा नमस्कार अथवा आशीर्वाद रूप मङ्गल-श्लोकों से प्रारम्भ होते है। इन मङ्गल-श्लोकों को पारिभाषिक शब्दों में नान्दी कहते है। किन्हीं-किन्ही नाट्य-शास्त्रियों के अनुसार नान्दी में प्रकृत नाटक की कथावस्तु, पात्र अथवा घटना का संकेत भी होता है। जैसा कि कहा गया है—

'आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात्प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीना तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥
माङ्गल्यशङ्खचन्द्राब्जकोककैरवशंसिनी ।
पदैर्युक्ता द्वादशभिरष्टाभिर्वा पदैरुत ॥'

(साहित्य दर्पण ६, २४, २५)

'आशीर्नमस्क्रियारूपः श्लोकः काव्यार्थसूचकः ।
नान्दीति कथ्यते तस्या पदादिनियमोऽपि वा ॥'

(भरत नाट्य-शास्त्र)

नान्दी ८ या १२ पदों की होनी चाहिये। लेकिन व्याख्याकारों ने 'पद' की व्याख्या अनेक प्रकार से की है। कही सुबन्तो और तिङन्तों को पद माना गया है, कही पद्य के चतुर्थांश को पद कहा गया है और कहीं एक अवान्तर वाक्य (clause) पद कहा गया है। नान्दी प्रायः १ से लेकर ४ श्लोकों तक की होती है। नाटककारो ने प्रायः पदों की सख्या के विषय में नियम का पालन नहीं किया है।

रत्नावली—की नान्दी में ४ श्लोक हैं। किन्हीं-किन्ही हस्तलिखित तथा मुद्रित पुस्तकों में 'संप्राप्तं मकरध्वजेन…' इत्यादि एक और अधिक श्लोक

पाया जाता है। इस प्रकार प्रस्तुत नाटिका में नान्दी १६ या २० पदों की है।

श्लोक (१) पादाग्रस्थितया—पैरों के अग्रभाग अर्थात् पंजों पर खड़ी हुई, ('गिरिजया' का विशेषण) पार्वती शिव की पूजा में उसके सिर पर पुष्पाञ्जलि रखना चाहती थी, इसलिये वह शिव के उन्नत सिर तक पुष्प पहुँचाने के लिये पंजों पर खड़ी थी। स्तनभरेणानीतया नम्रताम्—स्तनों के भार से बार बार झुकाई गई, ('गिरिजया' का विशेषण)। संस्कृत साहित्य और भारतीय मूर्तिकला में स्तन-भार से झुकी स्त्रियों का चित्रण लोकप्रिय विषय रहा है। देखिये, '..........स्तोकनम्रास्तनाभ्याम्।' मेघ० २, २२, 'इमां तटाशोकलता च तन्वीं स्तनाभिरामस्तबकाभिनम्राम्।' रघु० सर्ग १३। शम्भो सस्पृहलोचन० यान्त्या—शिव द्वारा साभिलाष तीनों नेत्रों से देखी जाती हुई, ('गिरिजया' का विशेषण)। समास के लिये संस्कृत टीका देखिये। लोचनत्रयस्य पन्थाः लोचनत्रयपथः। तत्पुरुष समास के अन्त में पथिन् शब्द समासान्त 'अ' प्रत्यय जुड़ने पर 'पथ' हो जाता है। देखिये पाणिनि, ऋक्पूरब्धूःपथामानक्षे ५/४/१४। पार्वती पंजों पर खड़ी होकर शिव के सिर तक पुष्पाञ्जलि रखने का बार-बार प्रयत्न कर रही थी, लेकिन स्तन-भार उसे बार-बार नीचे झुका देता था, इससे पार्वती की ओर शिव का ध्यान आकृष्ट हुआ और पार्वती को साभिलाष नेत्रों से देखने लगा। समान भाव के लिये देखिये—हरस्तु किञ्चित्परिलुप्तधैर्यश्चन्द्रोदयारम्भ इवाम्बुराशिः। उमामुखे बिम्बफलाधरोष्ठे व्यापारयामास विलोचनानि॥ कुमार० ३/६७/ तदाराधने—उसकी अर्थात् शिव की पूजा के समय। हिमालय ने नारद के कहने पर अपनी पुत्री पार्वती को शिव को प्रसन्न करने के लिये उसके पास भेजा था, जिससे कि पार्वती की सेवा से प्रसन्न होकर शिव हिमालय से पार्वती की याचना करे। देखिये, कुमार० १/५०-६०। ह्रीमत्या—ह्रीः अस्या विद्यते सा ह्रीमती तया। ह्री+मतुप्। लज्जित हुई, ('गिरिजया' का विशेषण)। शिव ने पार्वती को सस्पृह नेत्रों से देखा, इससे वह लजा गई। सपुलक०—रोमाञ्च,

स्वेद और कम्पन से युक्त, ('गिरिजया' का विशेषण)। शिव के सस्पृह नेत्रों से देखने पर पार्वती में भी भाव जगा और उसकी अभिव्यक्ति स्वरूप उसे अनायास रोमाञ्च, स्वेद और कम्पन हो उठा। किसी भाव की प्रतिक्रिया में होने वाले विकारों को साहित्यशास्त्र में अनुभाव कहा गया है क्योंकि इन विकारों से अन्तःस्थित भाव प्रकट होता है। लेकिन स्तम्भ, स्वेद, रोमाञ्च, स्वरभङ्ग, वेपथु, वैतर्ण्य, अश्रु और प्रलय ये आठ अनुभाव होते हुए भी सात्विक भाव कहलाते हैं, क्योंकि ये 'सत्त्व' से उत्पन्न होते हैं। देखिये, 'विकाराः सत्त्वसंभूताः सात्त्विकाः परिकीर्तिताः'। सा द० ३/१३४ और आगे। शिरसीहितः—सिर पर रखने लिये चाहा गया, ('कुसुमाञ्जलिः' का विशेषण) संस्कृत मे अञ्जलि' शब्द पुलिङ्ग में होता है, इसलिये 'ईहितः' पुंल्लिंग है। अञ्जलिः—दोनों हाथों को जोडने पर जो अन्तर्भाग बनता है, उसे अञ्जलि कहते हैं, परन्तु लक्षणा से अञ्जलि में आ सकने वाली वस्तु को भी अञ्जलि कहा जाता है। इसलिये यहाँ कुसुमा० से अभिप्राय 'अञ्जलि-भर पुष्प' है। वः—'युष्मद्' का द्वितीया विभक्ति बहुवचन का रूप। निगुडकर शास्त्री ने वः' का अर्थ 'युष्मानस्मानन्यांश्च' अर्थात् 'हम तुम और अन्य सबको' किया है और 'त्यदादीनि सर्वैर्नित्यम्' के अनुसार एक शेष माना है।

इस श्लोक में शृङ्गार रस की व्यञ्जना हुई है शिव और पार्वती आलम्बन विभाव हैं, रति स्थायिभाव है, जो कि शिव के 'सस्पृहलोचनत्व' और पार्वती के 'सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पत्व' रूप अनुभावों से प्रकट होता है, पार्वती का 'ह्रीमती' होना संचारिभाव है।

'कुसुमाञ्जलि' के बीच मे ही विशीर्ण होने में, 'पादाग्रस्थितया' 'स्तनभरेणानीतया नम्रतां' 'ह्रीमत्या आदि पदों को हेतु रूप मे उपस्थापित किया गया है, इसलिये यहां 'काव्यलिङ्ग' अलङ्कार है, लक्षण—हेतोर्वाक्य-पदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतम्। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

श्लोक २—यह श्लोक भी नान्दी है। इसमे विवाहोपरान्त शिव-पार्वती के प्रथम मिलन का दृश्य अङ्कित किया गया है।

औत्सुक्येन—उत्सुकस्य भाव औत्सुक्यं तेन। उत्सुक+ष्यञ् (य) भावार्थक तद्धित प्रत्यय। हेतु में तृतीया विभक्ति। सहभुवा—सह भवतीति सहभूः सहज। सह+√भू+क्विप्, कर्त्ता के अर्थ में कृत्प्रत्यय। 'ह्रिया' का विशेषण। व्यावर्तमाना—वि+आ+√वृत्+शानच्, लौटती हुई, ('गौरी' का वि०)। पाठान्तर—व्यावर्त्यमाना, (लज्जा से) लौटाई जाती हुई, व्या+वृत्+णिच् +शानच्। ह्रिया—हेतु में तृतीया। तैस्तैः—उन प्रसिद्ध बार-बार कहे गये 'वचनैः', से सम्बद्ध। वीप्सा और आमीत्य अर्थ प्रकट करने के लिये पदो का दो बार उच्चारण किया जाता है। यहाँ 'तैः' का द्विरुच्चारण पौन.पुन्य अर्थ में हुआ है। बन्धुवधू०—यह समास दो प्रकार से खोला जा सकता है, (१) बन्धूना या वध्वस्तासा जनः समूहस्तस्य, सम्बन्धियों की स्त्रियों के समूह के, (ब) बन्धुयों वधूजनतस्यः, प्रिय सम्बोजन के। अभिमुख्यम्—अभिमुखस्य भाव, सामने (ले जाई गई)। अभिमुख+ष्यञ् (य) भावार्थक तद्धित प्रत्यय। वरः—वृणोतीति वरः, पति। √वृ+अच्, कर्ताकारण के अर्थ में पचादिगण होने से 'नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः ३/१/१३४ सूत्र के अनुसार अच् (अ) कृत्प्रत्यय। आत्तसाध्वस०—आत्त=आ+√दा+क्त, अजन्त उपसर्ग से परे दा धातु के स्थान पर 'त' हो जाता है। देखिये, अष्टाध्यायी, अच उपसर्गात्तः ७/४/४७। इस समास को दो प्रकार से खोला जा सकता है— (१) आत्ती साध्वसरसौ यया सा भय और आनन्द से युक्त, (२) आत्तः साध्वसमेव रसो यया सा, भय रूप अनुभव को धारण करने वाली। दूसरे विग्रह में 'रस' का अर्थ 'अनुभव' होगा। हमने पहला अर्थ ही उचित समझा है। संरोहत्पुलका— जिसके रोमाञ्च उठे हैं।' यहाँ शिव को सामने देखकर पार्वती मे उदित भय और हर्ष के भाव के फलस्वरूप उत्पन्न हुए रोमाञ्च का वर्णन किया गया। हसता—शिव के हास का कारण प्रथम मिलन में पार्वती की उत्सुकता, लज्जा, भय एवं हर्ष से उत्पन्न विचित्र दशा थी।

साहित्य-शास्त्र में रस, स्थायीभाव तथा संचारिभावों को वाचक पदों से कहना दोष माना गया है। लेकिन जब अनुभावों से संचारिभावों की स्पष्ट

प्रतीति न हो तो वाचक पदों से कहना भी दोष नहीं होता। काव्यप्रकाश (उल्लास ७, कारिका १५) में यह श्लोक इसका उदाहरण दिया गया है। इस श्लोक में स्वभावोक्ति अलङ्कार है, क्योंकि नवोढा की चेष्टाओं का यथार्थ सुन्दर वर्णन हुआ है, लक्षण—स्वाभावोक्तिस्तु डिम्भादेः स्वक्रियारूपवर्णनम्। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

(पृ०४)—किन्हीं हस्तलिखित तथा मुद्रित पुस्तकों में 'संप्राप्तं मकर……' इत्यादि श्लोक अधिक पाया जाता है, लेकिन यह प्रक्षिप्त जान पड़ता है। फिर भी इसका अनुवाद कर दिया गया है। इस श्लोक में श्लिष्ट पदों द्वारा एक साथ शिव और विष्णु के प्रति सपत्नी-डाह से कहे गये रोष-वचनों को कहने वाली पार्वती और लक्ष्मी के चण्ड रूप का वर्णन करके उनसे रक्षा की कामना की गई है। मकर०—(१) कामदेव, कामदेव मकरकेतन, झषकेतन, मकरध्वज आदि नामों से प्रसिद्ध है, क्योंकि उसके ध्वज पर मीन का आकार बना माना जाता है। (२) समुद्र, क्योंकि समुद्र में मकर आदि प्राणी हैं। मथनम्—(१) नाश: शिव ने कामदेव को जला दिया था, देखिये कुमार० सर्ग ३, (२) मन्थन, देव और दानवों ने मन्दराचल को मन्थनदण्ड और वासुकि नाग को रस्सी (नेति) बनाकर क्षीर सागर को मथकर १४ रत्न निकाले थे, जिनमें से एक लक्ष्मी थी।

तद् युक्तम्—तब क्या उचित है? अर्थात् उचित नहीं है। यहाँ 'युक्तम्' में काकु है। बहुमार्गगाम्—(१) अनेक मार्गों से चलने वाली कहा जाता है कि गङ्गा स्वर्ग, पृथ्वी और पाताल तीनों लोकों में बहती है इसलिए गंगा का एक नाम त्रिपथगा भी है। विश्वास किया जाता है कि गङ्गा शिव की जटाओं से निकली थी, इसलिये संस्कृत काव्यों में गङ्गा को पार्वती की सपत्नी के रूप में भी चित्रित किया गया है। देखिये, मुद्रा० १/१। (२) अनेकों के मार्ग पर जाने वाले अर्थात् कुलटा, यहाँ कदाचित् कुब्जा का संकेत है, जो मथुरा में कृष्ण के स्पर्श से परम सुन्दरी हो गई थी। वोढुम्—√वह+तुमुन्; धारण करना। पाठान्तर–वोढुः' वोढु का षष्ठी ए० व० का रूप धारण करने वाले का। तामेव…कण्ठग्रहम्—इस पङ्क्ति में सभङ्ग श्लेष है। (१) शिवपक्ष

में स्वभावकुटिलां तामेव अनुनय, हे कृष्णकण्ठ ग्रहं मुञ्च; स्वभाव से कुटिल उस गंगा को प्रसन्न करो, हे नील कण्ठ वाले (मेरा) आलिङ्गन छोड़ दो। नदी का मार्ग टेढ़ा-मेढा होता है, इसलिये गंगा को 'स्वभावकुटिला' कहा गया है, शिव को प्राय: 'नीलकण्ठ' कहा जाता है, परन्तु यहाँ श्लेष के लिये कृष्णकण्ठ कहा गया है (२) विष्णु पक्ष में—भावकुटिलां तामेव अनुनयस्व, हे कृष्ण, (मे) कण्ठग्रह मुञ्च; भाव (प्रेम) में कुटिल अर्थात् कृत्रिम प्रेम वाली उस (कुब्ज) को ही प्रसन्न करो; हे कृष्ण (विष्णु का अवतार) मेरा कण्ठ ग्रहण छोड़ दो।

इस श्लोक में श्लेष अलङ्कार है; लक्षण—श्लिष्टै पदैरनेकार्थाभिधानं श्लेष इष्यते। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

श्लोक ३—इस श्लोक में पार्वती को दक्ष प्रजापति के यज्ञ-विध्वंस की घटना सुनाते हुये शिव का वर्णन किया गया है। कथा इस प्रकार है—दक्ष प्रजापति की पुत्री सती का शिव से विवाह हुआ था। एक बार दक्ष ने यज्ञ किया, लेकिन उसमें शिव और सती को निमन्त्रित नहीं किया, सती फिर भी पिता के घर चली गई। वहाँ अपमानित होने पर वह यज्ञ-कुण्ड में कूद कर नष्ट हो गई। जब शिव को इस बात का पता चला तो उसने अपनी जटा से बाल उखाड़ कर पृथ्वी पर पटका। उससे वीरभद्र उत्पन्न हुआ और उसने दक्ष के यज्ञ का पूर्ण ध्वंस कर दिया। एक अन्य आख्यान के अनुसार शिव स्वयं यज्ञ का नाश करने गया था और उसने मृग-रूप-धारी दक्ष का पिनाकी होकर पीछा किया था। मिलाइये, अभि० शा० १/६—मृगानुसारिणं साक्षात् पश्यामीव पिनाकिनम्। अयऽपि वह्नयः—तीनों यज्ञाग्नियां। तीन यज्ञाग्नि गार्हपत्य, आहवनीय और दक्षिणाग्नि हैं। वह्नि √वह् + नि उणादि प्रत्यय। अग्नि देवों के पास हवि ले जाता है, इसलिये उसे वह्नि ('ले जाने वाला') कहा जाता है ऋत्विजः—ऋतौ यजतीति, ऋत्विग् ऋतु अर्थात् नियत समय पर यज्ञ करने वाला, पुरोहित; ऋतु + √यज् + क्विप्। यज्ञ में चार प्रमुख होते थे—होता, उद्गाता, अध्वर्यु और ब्रह्मा। लेकिन बड़े यज्ञों में १६ पुरोहित बैठते थे क्योंकि प्रत्येक प्रमुख के तीन सहायक पुरोहित भी होते

थे। चपल०—(१) चञ्चल या (२) उत्पाती। गण—शिव के सेवकों का समूह, जिन्हें प्रमथ भी कहा जाता है और गणेश जिनका नायक है। समास के लिये टीका देखिये। उष्णीषपट्ट—दुपट्टा, सिर पर बाधने का वस्त्र (turban) मखमथन०—समास के लिये टीका देखिये। यहां 'विषये सप्तमी' है। आधार तीन प्रकार का माना जाता है—(१) औपश्लेषिक, जब क्रिया का आश्रय आधार का केवल एक भाग हो, जैसे कटे आस्ते (चटाई पर बैठा है), (२) वैषयिक, जब आधार क्रिया का वस्तुतः आश्रय नहीं होता, जैसे मोक्षे इच्छाऽस्ति (मोक्ष की इच्छा है), (३) अभिव्यापक, जब क्रिया आधार के सब भागों में व्याप्त होती है, जैसे तिलेषु तैलम् (तिलों में तेल)। आत्तहासः —'आत्त' की व्युत्पत्ति देखिये ऊपर श्लोक २। पाठान्तर–अट्टहासः, अट्टो हासो यस्य सः, प्रचण्ड हास वाला, ज़ोर से हंसता हुआ ('शिव' का विशेषण)। करुणम्—क्रिया विशेषण, 'विलपति' क्रिया से सम्बद्ध। विद्रुतम्–वि + √द्रु + क्त, (भाव में क्त प्रत्यय), इसलिये कर्त्ता 'देवैः' में तृतीया विभक्ति। भाववाच्य में हमेशा नपुंसकलिङ्ग एकवचन का प्रयोग होता है।

इस श्लोक में रौद्र रस की व्यञ्जना हुई है। क्रोध स्थायिभाव है, गण आलम्बन विभाव है, पुरोहित आदि गत भय संचारिभाव है और उनका नीचे गिरना, दक्ष-पत्नी का विलाप तथा देवों का भागना आदि चेष्टायें अनुभाव हैं।

यहां वासवदत्ता के क्रोध और सागरिका के विलाप की ओर भी सकेत मिलता है, जिसका आगे कथावस्तु में समावेश हुआ है। इस प्रकार नान्दी का यह श्लोक वस्तु निर्देश भी करता है। अनुप्रास अलंकार, लक्षण—'अनुप्रासः शब्दसाम्यं वैषम्येऽपि स्वरस्य यत्।' स्रग्धरा छन्द।

(पृ० ६) श्लोक ४ यह श्लोक भी नान्दी का ही भाग है। जितमुडुपतिना–'जितम्' भाववाच्य मे प्रयुक्त हुआ है। मिलाइये, श्लोक ३ 'विद्रुतम्'। 'जितम्' का अर्थ है—'सर्वोत्कृष्ट रहा'। इसलिये नमस्कार अर्थ का भी उपलक्षण हो जाता है। द्विजवृषभा—उपमित समास। कर्मधारय-समास में वृषभ, पुङ्गव व्याघ्र आदि शब्द अन्त मे आने पर 'श्रेष्ठ' अर्थ के वाचक होते हैं—स्युरुत्तरपदे व्याघ्रपुङ्गवर्षभकुञ्जराः। सिंहशार्दूलनागाद्याः पुंसि श्रेष्ठार्थ-

गोचराः । अमरकोश । नरेन्द्रचन्द्रः—समास 'द्विजवृषभाः' के समान । इसलिये 'राजाओं में श्रेष्ठ' अर्थ हुआ । उपमा अलङ्कार । पुष्पिताग्रा छन्द ।

नान्द्यन्ते—संस्कृत-नाटकों में नान्दी-श्लोकों के बाद 'नान्द्यते' अथवा 'नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः' यह रङ्गमञ्च-निर्देश पाया जाता है । केवल भास के नाटक ही ऐसे हैं जिनमें 'नान्द्यन्ते' यह निर्देशक के पहले आता है और आशीर्वादात्मक अथवा पात्रों का संकेत करने वाला श्लोक बाद में आता है ।

सूत्रधार—सूत्रं प्रयोगानुष्ठानं धारयतीति सूत्रधारः । सूत्रधार वह प्रमुख नट होता था जो कि रूपक को रङ्गमञ्च पर दिखलाने का प्रबन्ध करता था, संस्कृत नाटकों में सूत्रधार अथवा पारिपार्श्विक केवल प्रस्तावना अथवा स्थापना में आता है । वह अभिनेय रचना और नाटककार का परिचय देता है और नटी अथवा मार्ष अथवा विदूषक के साथ वार्तालाप में ऐसा अवसर उपस्थित कर देता है जिससे मञ्च पर किसी मुख्य पात्र के प्रवेश की अथवा नाट्य सम्बन्धी किसी घटना की सूचना मिल जाती है । सूचयेद् वस्तु बीज वा मुख पात्रमथापि वा । दशरू० ३/३ । प्रस्तुत नाटिका में सूत्रधार के इन शब्दों में एष मे यवीयान् भ्राता गृहीतयौगन्धरायणभूमिकः प्राप्त एव' यौगन्धरायण के प्रवेश की सूचना हो जाती है ।

न प्रयोगतो दृष्टा—रङ्गमञ्च पर खेली जाती नहीं देखी । 'प्रयोग का अर्थ किसी नाट्य को 'रङ्गमञ्च पर प्रस्तुत करना' है । अपूर्ववस्तुरचनालङ्कृता—अपूर्वया वस्तुरचनयोऽलङ्कृता, कथा को नये प्रकार से बनाकर सजाई गई, 'रत्नावली नाटिका' का विशेषण । रत्नावली—नायिका का नाम, नायिका के नाम पर नाटिका का भी नाम । नाटिका—१८ प्रकार के उपरूपकों में एक, जिस में चार अङ्क कैशिकी वृत्ति और स्त्रीप्रायः पात्र होते हैं (देखो, भूमिका पृ०४४) नेपथ्य—वेष-विन्यास, प्रसाधन, नाट्यशाला में प्रसाधन करने का स्थान । रचना—प्रबन्ध, व्यवस्था । आवर्जितानि—आ + वृज् + णिच् + क्त । झुकाये, अभिमुख किये । सामाजिक—समाज रक्षति सामाजिकः समाज + टक् (इक) सहृदय, रसिक दर्शक अथवा पाठक, किसी काव्य का रसास्वादन करने के लिये एकत्र सभा का सदस्य ।

श्लोक ५—इस श्लोक में सामाजिकों को अभिनेय वस्तु की ओर अभिमुख करने के लिये कवि, नायक और नट आदि की प्रशंसा की गई है, इसलिये यह भारतीवृत्ति का 'प्ररोचना' नामक अङ्ग है।

हारि—हर्तुं शीलमस्य, √हृ+णिनि; हरने वाला, लुभाने वाला; सुन्दर। नाट्य—अवस्था का अनुकरण; अभिनय-कला। उपचय—उप+√चि+घ (अ); वृद्धि। हेतु के अर्थ में पञ्चमी।

अनुप्रास अलङ्कार। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

पृ० ८. संगीतकम्—गीत, नृत्त और वाद्य (एक साथ मिले हुए, नृत्तं गीतं तथा वाद्य त्रयं सगीतमुच्यते)। आर्ये—नटी के लिये सम्बोधन; नाट्य में नटी और सूत्रधार को परस्पर 'आर्य' सम्बोधन करने का नियम है (देखो, सा० द० ५/१४७—वाच्यौ नटीसूत्रधारावार्यनाम्ना परस्परम्)। नियोगः—नियुज्यतेऽस्मिन् इति नियोगः; नि+√युज्+घञ् (अ); आज्ञा, आदेश। रत्नावली—यहाँ 'रत्नावली' का अभिप्राय 'रत्नावली नाटिका का प्रयोग' है। नेपथ्यम्—वेष। दत्ता—यहाँ 'दत्ता' का अभिप्राय 'वाग्दान में दे दी' है। अलम्—निषेधात्मक अव्यय। उद्वेगेन—उदासी से, अन्यमनस्कता से (साध्य नहीं है)। करण में तृतीया ('साध्यम्' इस अप्रयुक्त क्रिया का 'उद्वेग' करण है)।

श्लोक ६. द्वीपात्—द्विर्गता आपः इति द्वीपः; द्वि+अप्+अ (समासान्त प्रत्यय; अप् का 'अ' द्वि, अन्तर् और उपसर्ग के बाद 'ई' हो जाता है)। घटयति—मिला देता है; घट्+णिच्। अभीमुखीभूत—अभिगतं मुखस्य अभिमुखः (सामने मुख वाला, अनुकूल), अभिमुख+च्वि+भू+क्त, अनुकूल हुआ ('विधिः' का विश्लेषण)।

इस श्लोक में सागरिका, वसुभूति और बाभ्रव्य के समुद्र में डूबकर बचने और सागरिका के अन्तःपुर में आने का संकेत हुआ है, इसलिये अप्रस्तुत प्रशंसा अलङ्कार है। आर्या छन्द।

पृ० १०. नेपथ्ये—नेपथ्यगृह में, नाट्यशाला में पर्दे (जवनिका) के पीछे का स्थान जहाँ अभिनेता प्रसाधन करते है तथा मञ्च पर जाने के लिये

प्रतीक्षा करते हैं। भरतपुत्र—नट, नाट्य-कला का आदि आचार्य भरतमुनि माना जाता है, इसलिये नाट्य करने वाले को भी भरत कहा जाता है। अतः यहाँ, भरतपुत्र=नटपुत्र।

एवमेतत्—योगन्धरायण द्वारा जवनिका के पीछे से कहे गये इस वचन से सागरिका-समागम रूप 'बीज' का संकेत किया गया है, इसलिये यहाँ मुखसन्धि का अङ्ग 'उपक्षेप' है। योगन्धरायण—नाटिका के नायक वत्सराज उदयन का स्वामिभक्त मन्त्री (देखो, भूमिका पृ० ३०—३४)। गृहीत-योगन्धरायणः—गृहीता योगन्धरायणस्य भूमिका येन सः, योगन्धरायण का वेष बनाये। भूमिका=वेषान्तर, छद्मवेष, नाटक में किसी अभिनेता के लिये नियत किसी पात्र का चरित। नेपथ्यग्रहणाय-वेष धारण करने के लिये।

प्रस्तावना—(दे भूमिका पृ० ४१)। प्रस्तावना पाँच प्रकार की होती है (दे० सा० द० ६/३३)। योगन्धरायण सूत्रधार के 'द्वीपादन्यस्माद्' इत्यादि वचन को कहता हुआ प्रवेश करता है, इसलिये यहाँ प्रस्तावना का कथोद्घात नामक भेद है।

फलक--तहता प्रत्यागच्छना – लौटते हुए। तदवस्थायाः—सा अवस्था यस्या तस्याः, उस अवस्था वाली का। संभावनम्—सहायता करना, ध्यान देना। रत्नमालाचिह्नाया—रत्नमाला चिह्न यस्या तस्याः। मयापि·········युक्तमेवानुष्ठितम्—इस वचन द्वारा 'बीज' के 'न्यास' की सूचना मिलती है। सागरिका का अन्तःपुर में रखना ही रत्नावली नाटिका की 'बीज' है, क्योंकि इसी के आधार पर आगे नाटिका की वस्तु और व्यापार का विकास होता है। कञ्चुकी - संस्कृत नाटकों में एक पात्र। कञ्चुकी के राजा के अन्तःपुर में रहने वाले एक सामान्य वृद्ध ब्राह्मण के रूप में चित्रित किया जाता है। कोसलोच्छित्तये—कोसलानामुच्छित्तये, कोसल देश के नाश के लिये। यह कोसल दक्षिकोसल है, जो गगा के दक्षिण में आधुनिक बरार तक फैला हुआ था। उच्छित्ति-उत्+√छिद्+क्तिन् (ति) स्त्री०। रुमण्वत्—(दे० भूमिका पृ० ३१, ३५)। धृतिम्—(१) सन्तोष या (२) धैर्य।

श्लोक ७. प्रारम्भे कर्म में, उद्योग में। पु०भाववाचक संज्ञा। स्वेच्छाचारी—स्व+इच्छा+√चर्+णिनि (इन्)। यहाँ 'परिन्यास' नामक मुखसन्धि का अंग है। शालिनी छन्द।

(पृ० १२) कलकलः—कोलाहल। अभिहन्यमान०—अभिहन्यमानाः ये मृदवः मृदंगाः तैरनुगतः यत् संगीतं तेन मधुरः, पीटे जाते हुए मृदु ध्वनि वाले मृदङ्गों के साथ होने वाले संगीत के कारण मधुर। चर्चरी—(१) करतल ध्वनि या (२) करतल ध्वनि के साथ गाया गया गान विशेष। मदनमहमहीयांसम—मदनोत्सव में बढ़े हुए मह, (पुं०)=उत्सव, महीयस्=महत्=ईयसुन्। देव.—स्वामी, राजा। संस्कृत नाटकों में सेवकों तथा मन्त्रियों द्वारा राजा को देव सम्बोधन किये जाने का विधान है। (दे० सा० द० ६/१४४)।

श्लोक ८. यहाँ राजा उदयन को कामदेव के समान कहा गया है और दोनों के लिये श्लेषोक्ति द्वारा समान विशेषणों का प्रयोग किया गया है। विश्रान्त०—(१) विग्रह=युद्ध, शत्रुओं के अभाव से जिसकी युद्ध की कथा समाप्त हो गई है, (२) विग्रह—शरीर, शिव ने कामदेव के शरीर को भस्म कर दिया था। रतिमान्—(१) (प्रजा से) प्रेम करने वाला, (२) रति=कामदेव की पत्नी। जनस्य चित्ते वसन्—(१) प्रजा का प्रिय होने के कारण प्रजा के हृदय में रमा हुआ, (२) लोगों के चित्त में रहने वाला, इसीलिये कामदेव को मनसिज, मनोभ आदि कहा जाता है। वसन्तक—(१) वसन्तक=विदूषक का नाम, राजा उदयन का नर्मसचिव (दे०, भूमिका), (२) वसन्तक=वसन्त ऋतु जिसे कामदेव का सखा कहा जाता है (मि० कु० स० ३/२१)। निजमहो—निज—अपना (१) क्योंकि उसके राज्य में मनाया जाता था, (२) क्योंकि कामदेव की पूजा के लिये मनाया जाता था। अभ्युपैति=सामने आ रहा है, अभि+उप+√इण् (गतौ)।

यहाँ श्लेष और उत्प्रेक्षा अलंकारों का परस्पर अङ्गाङ्गिभाव होने से सङ्कर है। वर्ण-साम्य के कारण अनुप्रास अलंकार भी है। वसन्ततिलका छन्द।

'कार्यशेषम्—कार्यस्य शेषः तम्, बचा कार्य। यहाँ बचे कार्य से कदाचित् यौगन्धरायण द्वारा प्रयोजित ऐन्द्रजालिक के प्रयोग का अभिप्राय है।

विष्कम्भकः—(दे० भूमिका पृ० ४२), यदि विष्कम्भक मध्यम कोटि के पात्र से प्रयोजित होता है, जैसे कि यहाँ है, तो शुद्ध कहलाता है और यदि मध्यम और अधम पात्र प्रयोजित होता है तो मिश्र विष्कम्भक कहलाता है। यहाँ नाटिका के कथावस्तु से पहले की घटना की सूचना दी गई है।

प्रविशत्यासनस्थः—(पर्दा उठने पर) रङ्गमञ्च पर आसन पर बैठा हुआ दिखाई पड़ता है। विदूषकः—संस्कृत नाटकों में हास्य-जनक पात्र, जो प्रायः नायक की प्रणय-चेष्टाओं में सहायक चित्रित किया गया है। इसकी भाषा प्राकृत होती है।

श्लोक ९—इस श्लोक से नायक का धीर ललित होना सूचित होता है। उपसर्ग—उपद्रव, मुसीबत। कामम्—चाहे जितना भले ही। नाम्ना—नाम से, 'मदन-उत्सव' में अपने नाम के अक्षरों का सादृश्य होने से। सचमुच नायक का उत्सव है, इसकी स्थापना में 'राज्य निर्जितशत्रु' आदि पदों का हेतु रूप में रखा गया है, इसलिये काव्यलिङ्ग अलंकार। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

(पृ० १४) शृंगक—पिचकारी। जलप्रहार—जलस्य प्रसाराः, जल-प्रक्षेप। मर्दल—मृदंग। उद्दाम—प्रचण्ड। चर्चरी—गीत विशेष। पटवास—सुगन्धित चूर्ण। सश्रीकताम्—शोभावत्ता, शोभा।

(पृ० १६) श्लोक १०—यहाँ कौशाम्बी नगरी के पीला दिखलाई देने के तीन कारण बतलाये हैं—(१) पिष्टातकोघ, (२) हेमालङ्कारभा, (३) अशोक-पुष्पों के शिरोभूषण। पिष्टातकौघैः—पटवास की राशि से। क्षोद—(पु०) चूर्ण। भा—कान्ति। कैङ्किरातैः—किङ्किरात (अशोक) के पुष्पों के बने। वेष—वस्त्र और आभूषण। शातकुम्भ—शातकुम्भ पर्वत में उत्पन्न, सुवर्ण एक-पीता—अधिकतर पीली, पीली-पीली।

कौशाम्बी के वैभव के उत्कर्ष का वर्णन होने के कारण 'उदात्त' अलंकार और शातकुम्भद्रवखचितत्व की पीतत्व के हेतु रूप में कल्पना करने के कारण 'उत्प्रेक्षा' अलंकार है। स्रग्धरा छन्द।

श्लोक ११. धारायन्त्र—ऐसा यन्त्र, जिससे धारायें निकलें, पिचकारी, फव्वारा। सतत—सम्+√तन्+क्त, ('सतत' भी इसी से बना है)। पूर—प्रवाह। प्लुत प्लावित, छाये हुए। सान्द्रविमर्द०—(प्रागण) जिसमें (पैरों

की) अत्यधिक रगड़ से (उत्पन्न) कीचड़ में क्रीडा की जा रही थी। प्रांगणे—बड़े आगन मे। उद्दाम—उत्कट; धृष्ट; उच्छृङ्खल। प्रमदा—मत्त स्त्री। सिन्दूरीक्रियते—सिन्दूर से रगा हुआ बनाया जा रहा है। कुट्टिमम्—फर्श. बद्ध-भूमि। इस श्लोक मे अनुप्रास अलकार और शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

सीत्कार—सी-सी-सी की ध्वनि। वारविलासिनी—वेश्या। विलसित—चेष्टा।

(पृ १८) श्लोक १२—सन्ध्या के समय चारो ओर चूर्ण उड़ने से अन्धकार हो रहा था, पिचकारी उठाये कामी जन मणि-जटित आभूषणों की चमक में कुछ-कुछ दिखलाई दे रहे थे। ऐसे दृश्य को देखकर राजा को पूर्व घटना याद आ जाती है, जब उदयन पाताल लोक मे गया था (दे० भूमिका पृ० २९), यहाँ भुजंग मे श्लेष है, जिसका अर्थ (१) कामी, विट और (२) सर्प दोनों होता है। प्रकीर्ण० मणि०, उद्यत, इन पदों को कामी और सर्प दोनो पक्ष में लगाया जा सकता है (दे० संस्कृत टीका)। उद्यत=उठा हुआ, या उठाया हुआ; उद्+√यम्+क्त। संस्मरयति—सम्+स्मृ+णिच्, स्मृ धातु घटादिगण में आती है, इसलिये 'स्मारयति' न होकर 'स्मरयति' रूप बनता है।

इस श्लोक मे श्लेष अलकार और वसन्ततिलका छन्द है।

मदन०—(क्रिया वि०) काम के वश में होने से लड़खड़ाते हुए। द्विपदी—प्राकृत भाषा का एक प्रकार का चार चरणो का गीत, जिसके प्रत्येक चरण मे १३ मात्रायें होती हैं। ०खण्ड—द्विपदी का भाग।

श्लोक १३. शिथिलित०—(दक्षिण पवन) जिसने मानिनी सुन्दरियों के प्रणय-कलह को दूर कर दिया है। मुकुलायित—मुकुलैरयिताः मुकुलायिताः, मुकुलों से मुक्त किये गये। मुकुल+√अय्+क्त। पाठान्तर मुकुलीकृताः, मुकुला एषां विद्यन्त इति कुमुलिनः, न मुकुलिन, अमुकुलिन, अमुकुलिनः मुकुलिन कृता इति मुकुलीकृताः।

श्लोक १४. बकुल—मौलसिरी का पेड़। मेलक—मेल, मिलन। प्रतिपालनासमर्थकः—('युवति०' का विशेषण) प्रतीक्षा करने में असमर्थ। यहाँ तथा पहले ०दूतक ०चूतक ०ग्रहणक ०अशोक ०मेलक मे स्वार्थ में 'क' प्रत्यय जुड़ा है। सार्थकः—सार्थ, समूह।

श्लोक १५—उद्दाम क्रीड़ा करती हुई दासियों के केश खुलने से पुष्पमालायें गिर पड़ी, नूपुर जोर से बजे और हार वक्ष पर लगे। इस पर कवि ने कल्पना की है कि मानो, उन्होंने ऐसा पीड़ा के कारण किया है, जैसे कोई व्याकुल वेदना के कारण सिर कचोटता है, क्रन्दन करता है और छाती पीटता है। स्रग्दाम—पुष्पमाला की लड़ी। केशपाशः—उत्तम केश; जूड़ा। क्षीव—मत्त। कम्पानुबन्ध—कम्पन की नैरन्तर्य। स्तन०—स्तनों के भार झुकते हुए मध्यभाग (कटि) के टूटने की चिन्ता नहीं है जिसमें इस प्रकार (क्रि० वि०)।

यहाँ केशों के शोभा त्याग, नूपुरों के क्रन्दन और हार के वक्षस्ताडन में पीड़ा की हेतु रूप में कल्पना की गई है। उत्प्रेक्षा अलङ्कार। स्रग्धरा छन्द।

(पृ० २२) हताश—जिसकी आशायें नष्ट हो गई हैं; मूर्ख। चर्चरी—गीति विशेष। खण्डेन—खांड से; पेटू विदूषक 'द्विपदीखण्ड' में खण्ड का अर्थ खांड समझता है। अल ममैतेन—मुझे इससे (प्रयोजन) नहीं। अप्रयुक्त प्रयोजन के योग मे 'एतेन' में तृतीया। प्रपलाय्य भागकर; प्र+परा+—अय्+ल्यप्, अय् धातु के पहले 'प्र' और 'परा' उपसर्ग का रेफ लकार में बदल जाता है। हञ्जे—सम्बोधनवाचक अव्यय; नाटकों मे नीच स्त्री पात्र के लिये प्रयुक्त। दास्या पुत्रि—दासी की पुत्री। षष्ठी समास। निन्दा अर्थ में समास होने पर भी षष्ठी विभक्ति का लोप नहीं हुआ। स्वास्तिवाचनम्—स्वास्ति वाच्यतेऽनेन, स्वस्ति √ब्रू + णिच् + ल्युट्, वह दक्षिणा, जिसके लिये 'स्वस्ति' कहा जाये। प्राकृत के सोत्थिवाअणं की संस्कृत छाया 'स्वस्तिवायनम्' भी की गई है।

(पृ० २६) श्लोक १७—यहाँ वसन्त ऋतु में नव किसलयों, भ्रमरों की गुञ्जारों और वायु में झूमते हुए वृक्षों मे मद्यपान से मत्त पुरुष की उत्प्रेक्षा की गई है। मधुप्रसङ्ग—मधु शब्द में श्लेष है (१) मधोः प्रसंग वसन्त का संपर्क (२) मधुनः प्रसङ्ग, मद्य का संपर्क। उद्भिद्०—अङ्कुरित होते हुये प्रवाल की कान्ति के समान कान्ति वाले। ताम्रत्विषम्—लाल कान्ति को, मधु-पान से भी मुख पर लालिमा आ जाती है। कल—अव्यक्त मधुर। अविशदव्याहार—अस्पष्ट वचन। लीला—चेष्टा। घूर्णन्तः झूमते हुये। आहति—आ+√हन्+क्तिन् आघात। शोभा देते है। भ्रान्ति—पाठान्तर-

भ्रांति प्राप्य—तब अन्वय इस प्रकार होगा—मधुप्रसङ्गमधुना भ्रान्ति प्राप्य अमी द्रुमा मत्ता इव (दृश्यन्ते); वसन्त-सपक रूपी मद्य से उन्माद को प्राप्त करके यह वृक्ष मत्त से दिखलाई देते हैं।

इस श्लोक में श्लेष तथा उत्प्रेक्षा अलङ्कार और शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

श्लोक १८—इस श्लोक का वर्ण्य विषय संस्कृत कवि-सम्प्रदाय मे प्रचलित कुछ प्रसिद्धियों पर आधारित है। गण्डूषसेकासव—मुख में भर-भर कर सींचा गया आसव। पुष्पवृष्ट्या वासयते इव—मानों पुष्पों की वृष्टि द्वारा सुगन्धित किया जा रहा है। कवि-प्रसिद्धि है कि बकुल युवति द्वारा मुँह में भर कर सींचे गये मद्य से खिलता है। पादाहति—पैर से प्रहार। कवि-समय के अनुसार अशोक वृक्ष युवति के नूपुर बंधे चरण से विकसित होता है। सार्थ—समूह। उत्प्रेक्षा अलङ्कार। स्रग्धरा छन्द।

(पृ० २८) अनुहरन्ति—अनुकरण करते हैं, सदृश है। विभवत:—अधिकार के अनुसार। हञ्जे—उत्तम स्त्री पात्र की चेटी को 'हञ्जे' सम्बोधन करते हैं। आयास्यते–आ + √यस् + णिच् (कर्मवाच्य); दुखी किया जाता है।

(पृ० ३०) आत्मगतम्—मन मे; (दे० भूमिका पृ० ४३)।

(पृ० ३२) प्रद्युम्न—कामदेव। रतिविलाप से द्रवित शिव के प्रसाद से कामदेव ने कृष्ण की पत्नी रुक्मिणी के गर्भ मे प्रद्युम्न के रूप मे अवतार लिया था, इसलिये कामदेव-को प्रद्युम्न भी कहा जाता है।

श्लोक १९—यहाँ कामदेव के समीप स्थित वासवदत्ता में कामदेव की धनुर्यष्टि की उत्प्रेक्षा की गई है। कुसुम०—(१) वासवदत्ता के पक्ष मे—सुमन के समान कोमल शरीर वाली, (२) चापयष्टि—कुसुम ही जिसका कोमल शरीर है। नयमेन—(१) व्रतोपवास के कारण, (२) नियम से, निश्चित रूप से। मध्यम्—(१) कटि, (२) मध्यभाग।

कुङ्कुमचन्दस्थानकैं—केसर और चन्दन के लेपन से, पाठान्तर—०कुङ्कुमचर्चिकाशोभितम्, अपने हाथ से लगाये केसर के लेप से शोभित।

(पृ० ३४) श्लोक—२०—इस श्लोक में कामदेव-पूजन मे अशोक वृक्ष को चर्चित करती हुई देवी वासवदत्ता को नायक के मुख से लता सदृश कहलाया

है। प्रत्यग्र० और कौसुम्भ० दोनों पक्षों में लगेंगे। प्रत्यग्र०—(१) मद्यः स्नान (मज्जन) से अत्यधिक उज्ज्वल (विविक्त) कान्ति वाली, (२) नव सिञ्चन (मज्जन) से अत्यधिक स्वच्छ (विविक्त) कान्ति वाली। कौसुम्भ०—(१)—कुसुम्भ पुष्प के रङ्ग से सुन्दर चमकते हुए आँचल (अंशुक+अन्त) वाली, (२) कुसुम्भ-पुष्प की-सी लाली से सुन्दर और चमकती हुई किरणों से रमणीय (अंशु+कान्ता)। बालप्रवाल नव किसलयों वाले वृक्ष पर उगी हुई।

श्लेषानुप्राणित उपमा अलंकार। वसन्ततिलका छन्द।

(पृ० ३६) श्लोक २३—यहाँ सरोरुह० प्रीत्यु० उदयन और चन्द्रमा दोनों के समान विशेषण हैं। पादान् और उदयनस्य में श्लेष है। सरोरुहद्युति०—(१) कमलों की कान्ति को चुराने वाले अर्थात् कान्ति में कमलों के समान, (२) कमलों की कान्ति को नष्ट करने वाले, क्योंकि रात्रि में चन्द्रोदय होने पर कमल बन्द हो जाते हैं। पादान्—(१) चरणों को, (२) किरणों को। प्रीत्युत्कर्ष०—आनन्द का अतिशय करने वाले (उदयन और चन्द्र का विशेषण)। उदयनस्य—(१) नायक का नाम, अभ्युदयशील, (२) उदित हुए। यहाँ राजा उदयन की चन्द्र से तुलना सागरिका-प्राप्ति के हेतु भूत प्रथमानुराग रूप बीज के अनुकूल है, इसलिये 'विलोभन' नामक मुखसंधि का अङ्ग है और कुसुमायुध के व्याज से निगूढ़ वत्सराज प्रकट हो जाता है, इसलिये मुखसंधि का अङ्ग 'उद्भेद' भी है। श्लेषानुप्राणित उपमा और अनुप्रास अलंकार। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

(पृ० ४०) श्लोक २५—विच्छायताम्—कान्तिहीन। शनकैः—अव्यय (=शनैः) धीरे-से, चुपके-से (क्रि० वि०)। यहाँ मुख से प्रसिद्ध उपमान 'शशी' और 'अब्ज' के अभिभव का कथन हुआ है, इसलिये प्रतीप अलङ्कार है। कमलों की ग्लानि का हेतु चन्द्रमा है, लेकिन यहाँ चन्द्रमा को तिरस्कृत करने वाले मुख को उनकी ग्लानि का हेतु कहा गया है, इसलिये 'हेतु' अलङ्कार है। कमलों की 'विच्छायता' और भ्रमरों की मुकुल में 'लीनता' में क्रमश- विनिर्जितत्व' और 'संजातलज्जत्व' की हेतु रूप में कल्पना की गई है, इसलिये उत्प्रेक्षा अलङ्कार भी हुआ। अङ्गाङ्गिभाव होने से प्रतीप और हेतु अलङ्कार का उत्प्रेक्षा से सङ्कर है।

## द्वितीय अङ्क

(पृ० ४२) दोहद—गर्भिणी की अभिलाषा, अभिलषित वस्तु, अभिलाषा की पूर्ति, लता-पौधो पर पुष्प-फल उत्पन्न करने के लिए दिये जाने वाला द्रव्य (जो प्रायः सुगन्धित द्रव्य के धुएँ या खाद या टोने-टोटके के रूप मे होता है)। वर्तिका—कूंची (Planting bursh) या रग। समुद्रक—छोटी पेटी, डिब्बा।

प्रवेशक—(दे० भूमिका पृ० ४२ पा० टि० ३)। विष्कम्भक से प्रवेशक मे केवल इतना अन्तर है कि प्रवेशक नीच पात्र प्रयोजित है। प्रवेशक केवल दो अंको के मध्य मे ही आता है, इसलिये प्रथम अक के आदि मे प्रवेशक नही रक्खा जाता है।

(पृ० ४८) श्लोक १. परवश आत्मा—इसकी दो तरह से व्याख्या की जा सकती है। (१) आत्मा (शरीर) दूसरे (रानी के) अधीन है, (२) आत्मा (हृदय) पराधीन (अनुराग के वश) है। मरण शरणं न वरमेकम्—क्या मृत्यु ही उत्तम शरण नहीं है? नु वरम् पाठान्तर मे—नु=निश्चय से, निश्चय से केवल मृत्यु उत्तम शरण है। नवरम् पाठान्तर मे—नवरम्=(१) केवल या (२) सबसे उत्तम।

(पृ० ५०) श्लोक २. हेला—क्रीडा। चक्रवाल-(नपुं०) समूह। प्लवङ्गः-प्लवेन गच्छतीति प्लवङ्गः कूदकर चलने वाला, वानर। प्लव+√गम+खच् (अ) मन्दुराय:—घुड़साल से, अश्वशाला से। प्राचीन काल में अश्वशाला में वानर रखने की प्रथा थी, जिससे कि कुदृष्टि का दोष वानर पर ही पड़े। यहाँ भयानक रस और आरभटी वृत्ति का 'अवपात' अग है (दे० भूमिका पृ० ४८) स्वभावोक्ति अलंकार। स्रग्धरा छन्द।

श्लोक ३. नष्टम्—भाग गये, लुप्त हो गये, √नश्+क्त, भाववाच्य, (मि० पृ० १८५) 'विद्रुतम्'। पर्यन्त—सीमा, छोर। शनकैः—चुपके से। यहाँ भी पूर्ववर्ती श्लोक के समान भयानक रस, आरभटी वृत्ति का 'अवपात' अग, स्वभावोक्ति अलकार और स्रग्धरा छन्द है।

(पृ० ५४) श्लोक ४—इस श्लोक मे लता और गौरी के लिये समान

विशेषणों का प्रयोग किया गया है, (दे० टीका)। शुद्ध विशेषणों से राजा द्वारा सागरिका के चित्र-दर्शन से कामावस्था के पुष्ट होने की सूचना हो जाती है, इसलिये यहाँ 'पताकास्थानक' है। दे० दशरूपक—'प्रस्तुतागन्तुभावस्य वस्तुनोऽन्योक्तिसूचकम्। पताकास्थानकं तुल्यसंविधानविशेषणम्॥' श्लेष और उपमा अलङ्कार। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

(पृ० ६६) श्लोक ९—इस श्लोक में भी श्लिष्ट विशेषणों का प्रयोग किया गया है (दे० टीका)। यहाँ राजा के हृदय में सागरिका के प्रति प्रणयानुराग का बीज सूचित किया गया है।

(पृ० ६८-७०) समालम्भनम्—अङ्गराग के साथ (चि० वि०)। निर्वर्ण्य—ध्यान से देखकर। भूमि—सीमा, हद, extent.

श्लोक १३. परिम्लानम्—परि+√म्लै+क्त, अत्यधिक मुरझाया हुआ। पीन—√प्याय्+क्त। तनौ—कृश, क्षीण (मध्यम का विशे०)। श्लथ—शिथिल। व्यासंग—चिपकना। चलन—चलना। शिखरिणी छन्द।

श्लोक १४. परिणाह—विस्तार, विशालता। मण्डल—वर्तुलाकार रेखा से घिरा हुआ स्थान, गोल घेरा। स्थापित—√स्था+णिच्+क्त।

(पृ० ७२) श्लोक १५. इतः—यहाँ से चार पुष्प कहे जाते हैं, इसलिये बहुवचन। चलितानि—चले या चलाये। √चल्+क्त या √चल्+णिच्+क्त, चल् धातु से णिच् प्रत्यय लगने पर भी वृद्धि नहीं होती है। ललाम—भूषण। ध्रुवम्—उत्प्रेक्षा व्यञ्जक अव्यय। उत्प्रेक्षा अलङ्कार। पृथ्वी छन्द यहाँ अन्तिम तीन चरणों में दसवें अक्षर पर विराम पदों के बीच में पड़ता है, इसलिये छन्द दोषपूर्ण है।

श्लोक १६—इस श्लोक में सागरिका और रत्नावली (रत्नमाला) को एक समान कहा गया है। प्रकटरागा और कम्रा विशेषण दोनों ओर लगेंगे (दे० टीका)। श्लेष और उपमा अलङ्कार का अङ्गाङ्गिभाव होने से सङ्कर। आर्या छन्द। 'निरोध' प्रतिमुख सन्धि का अङ्ग।

(पृ० ८४) घुणाक्षरम्—घुण नामक कीड़े द्वारा लकड़ी को काटकर संयोगवश अक्षर के आकार की रेखा, इसलिये संयोगवश हो जाने वाली कोई घटना।

श्लोक २०. न घटते—ठीक नहीं है। काव्यलिङ्ग अलङ्कार। शिखरिणी छन्द। इस श्लोक में देवी के प्रसादन की चेष्टा की गई है, इसलिये यहाँ प्रतिमुखसन्धि का 'पर्युपासन' नामक अङ्ग है।

(पृष्ठ ८६) आभिजात्यात्—कुलीनता के कारण। हेतु में पञ्चमी।

श्लोक २१. भेदकारि—हृदयस्पर्शी, मार्मिक। प्रभुता—स्ववशता, आत्मसंयम, मनोरागों पर नियन्त्रण। करण में तृतीया। प्रश्रय—विनय, शिष्टाचार। यह श्लोक अयत्नज योषिदलङ्कारों में से 'औदार्य' नामक अलङ्कार का उदाहरण है। शार्दूल विक्रीडित छन्द।

## तृतीय अङ्क

(पृष्ठ ८८) आकाशे—रङ्गमञ्च पर दूसरे पात्र के बिना ही जब एक पात्र स्वयं प्रश्नोत्तर द्वारा किसी घटना की सूचना देता है तो उसे आकाशभाषित कहते हैं और उस संवाद से पहले 'आकाशभाषितम्' या 'आकाशे' निर्देश लिखा रहता है (दे० भूमिका पृष्ठ ४३)। कोऽपि कालः—लम्बा समय हो गया। सोत्प्रासम्—(क्रि० वि०) व्यङ्ग्य के साथ। सन्धिविग्रह०—नीति शास्त्र में वर्णित ६ उपायों में से दो मुख्य सन्धि (शान्ति) और विग्रह (युद्ध) के विचार से। यौगन्धरायण—(दे० भूमिका पृ० ३१)।

(पृ० ९२) श्लोक २. दुर्लक्ष्यम् दुःखेन लक्ष्यत इति दुर्लक्ष्यम्, दुर् + √लक्ष् + ण्यत् (य), न दीखने वाला, सूक्ष्म। न्याय-शास्त्र के अनुसार मन अणुपरिमाण है। समम्—एक साथ। विभावना अलङ्कार। अनुष्टुप् छन्द।

श्लोक ३—यहाँ पर 'पञ्चत्व' शब्द में श्लेष है। (१) पाँच संख्या वाला होना। (२) मृत्यु। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

(पृ० ९४) संरम्भ—वेग। लोचनगोचरगताम्—दृष्टिपथ में गई हुई ('सागरिकाम्' का विशेषण)।

श्लोक ४. ह्रिया—क्योंकि दासी दशा में उसका राजा के प्रति अनुराग अनुचित महत्वकाङ्क्षा थी। कलयति—समझती है। वैलक्ष्यम्—खिसियापन, लज्जा। हृदय०—मनोगत भय से व्याकुल। शिखरिणी छन्द।

(पृ० ९६) समीहिता०—अभिलषित से भी अधिक कार्य की सफलता से,

क्योंकि राजा सागरिका की कुशलता के लिये ही चिन्तित था, परन्तु विदूषक ने उसके मिलन का भी प्रबन्ध कर दिया था।

श्लोक ५—सूर्य के रथ में एक पहिया कहा जाता है अस्ताचल पर स्थित सूर्य, मानो, इसलिये चिन्तित है कि एक पहिये के रथ से वह अपार नभ को पार करके प्रातः उदयाचल पर कैसे पहुँचेगा। इसलिये वह दूसरा पहिया लगाने के लिये, मानो, दिक्चक्र (दिशा-समूह रूपी पहिया) को लिए जा रहा है। सन्ध्यामृष्टा०—समास (दे० टीका), 'दिक्चक्रम्' का विशेषण, सन्ध्याकाल में छिपने से बची हुई अपनी किरणों का समूह ही है चमकती हुई स्वर्ण के अरों की पङ्क्ति जिसकी। यहाँ सूर्य की किरणों को दिक्चक्र के अरों का स्थानी कहा गया है। पाठान्तर, ०हेमारपङ्क्तिः—अर्क का विशेषण। अन्य पाठान्तर, ०स्पष्ट०=सन्ध्या द्वारा नष्ट होने से बची हुई अपनी किरणों के समूह से छुई है स्वर्ण के अरों की पङ्क्ति जिसकी (ऐसा दिक्चक्र)। दिक्चक्रम्—दिशाओं का समूह, दिङ्मण्डल। चक्र=(१) पहिया, (२) मण्डल, समूह। उत्प्रेक्षा अलंकार। स्रग्धरा छन्द।

श्लोक ६—यहाँ अस्त होते हुए सूर्य कमलिनी को, जो प्रायः काव्यों में सूर्य की पत्नी कही जाती है, सान्त्वना देते हुए के रूप में वर्णन किया गया है। यहाँ नायक द्वारा नायिका को सान्त्वना देने का भी संकेत है, इसलिये [illegible]रूपक में यह श्लोक 'पताकास्थानक' का उदाहरण दिया गया है। दोनों अर्थों के लिये टीका और अनुवाद देखो। समयः—(१) काल, (२) प्रतिज्ञा। अस्त-मस्तक०—(१) अस्ताचल के शिखर पर रक्खी हैं किरण जिसकी (२) झुके हुए सिर पर रक्खा है हाथ जिसका। उत्प्रेक्षा और समासोक्ति अलंकार है। वसन्ततिलका छन्द।

(पृ० ११०) श्लोक ११. निर्वापय—निर+√वा+णिच् शान्त करो। 'शीतांशुमुखम्' और 'उत्पले दृशौ' में रूपक अलंकार। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

मधुरवचनोपन्यासः—मीठे वचन कहना, (उपन्यास=कहना, प्रस्तुत करना, प्रसङ्ग।

(पृ० १११) श्लोक १२. प्रतिकर्तुम्—बदला लेने के लिये, मुकाबला करने

के लिये। उध्र्वंकरः—(१) ऊपर हैं किरणें जिसकी, (२) ऊपर हैं हाथ जिसके। सागरिका के मुख ने चन्द्रमा की सम्पूर्ण कान्ति चुरा ली है, इसलिये जैसे कोई चोर का मुकाबला करने के लिये ऊँचे स्थान पर चढ़कर और हाथ उठाकर खड़ा हो जाता है, वैसे ही, मानो चन्द्रमा भी बदला लेने के लिए उदयाचल के शिखर पर चढ़ गया है। श्लेषानुप्राणित उत्प्रेक्षा, रूपक और समासोक्ति अलंकार। आर्या छन्द।

श्लोक १३—यहाँ सागरिका के मुख के सामने प्रसिद्ध उपमान चन्द्रमा की निष्फलता का कथन किया गया है, इसलिये प्रतीत अलंकार है। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

(पृ० ११८–१६, व्यलीक—(नपुं०) अपराध, दोष। लाक्षा—अलक्तक, पैरों और ओष्ठों के प्रसाधन में काम आने वाला कोई रञ्जक द्रव्य। उपराग—ग्रास ग्रहण, ग्रास। उन्नमय्य—उद् + √नम् + णिच् + ल्यप्, उठाकर।

श्लोक १५. प्रणयबहु०—(परस्पर) प्रेम के अत्यधिक आदर के कारण। हेतु में पञ्चमी। अनुदिनम्—(अव्ययीभाव समास), दिन-दिन। असहना—न सहते इति असहना न + √सह् + ल्यु (कर्त्ता अर्थ में)। अर्थान्तरन्यास अलंकार। शिखरिणी छन्द।

(पृ० ११८) वरम्—अच्छा, अनीप्ट में से अपेक्षाकृत प्रिय। उद्बध्य—उद् + √बन्ध् + ल्यप्, ऊपर बांधकर, लटककर, फांसी खाकर। परिभूता—तिरस्कृत। निरूप्यताम्—(भाववाच्य) देखा जाय, निश्चय किया जाय।

(पृ० १२०) साहस—सहसि भवं साहसम्, सहम् (=आवेग)=बल, जोश में किया गया, बिना सोचे किया गया। साहस०—अवमृश्यकारी। अकार्यम्—अनुचित कर्म।

श्लोक १८. कुटिलीकृत०—'वक्त्रे' का विशेषण। अकुटिले कुटिले कृते इति कुटिलीकृते भ्रुवौ यस्मिन् तत् कुटिलीकृतभ्रु। कुटिल + च्वि + √कृ + क्त। नपुंसकलिङ्ग 'वक्त्र' का विशेषण होने से 'भ्रू' को ह्रस्व होकर 'भ्रु' हो गया है। आबन्ध—बन्धन। जनिता—√जन + णिच् + क्त। अनुप्रास अलंकार। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

## चतुर्थ अङ्क

(पृ० १२८-३२) लज्जालुका–√लज्ज्+आलुच्+क (स्वार्थिक), लज्जाशील। अत्याहितम्—अति+आ+√धा+क्त, अनर्थ, महान संकट, प्राणसंशय। अतिनिघृणम्–अतिनिष्ठुर। प्रस्ताव—परिस्थिति, प्रसंग। परिच्छद—परि+√छद्+घ (करणे, आभूषण। सामान्य—समान+ष्यञ् (स्वार्थे), साधारण।

श्लोक १. सव्याजं-कपटपूर्ण ('शपथैः' का विशेषण)। चित्तानुवृत्त्या-(देवी के) मनोनुकूल आचरण से। प्रत्यापत्ति-प्रति+आ+√पद्+क्तिन्, (पूर्वावस्था में) लौटना, प्रकृतिस्थ होना, शान्त होना, स्वस्थता। उत्प्रेक्षा अलंकार। शार्दूलविक्रीडित छन्द।

(पृ० १२८-३८) निरनुरोधा—निर्गतः अनुरोधः यस्याः सा, अनुरोधरहित, उपेक्षाभाव वाली। अनुरोध-अनु+√रुध्+घञ् (भावे), ध्यान रखना। धृतिसंतोष। अवष्टभ्य—रोककर। समावेशयितुम्—व्यूह-रचना में जमाना, पड़ाव डालना। हास्तिकप्रायम्—हस्तिनां समूहः हास्तिकम्, हस्तिन्+ठक्, तत्प्राय यस्मिन्, जिसमें हाथियों की बहुलता थी।

श्लोक ५. पृतना—सेना। आपीडबन्ध०—व्यूह-रचना। निपत्य—झपट कर। समद०—और वाञ्छिता० 'रुमण्वान्' के विशेषण। क्षणेन—कार्य समाप्ति के अर्थ में तृतीया। इसमें वीर रस की व्यञ्जना हुई है और हाथियों की सेना के व्यूह में विन्ध्य पर्वत की उत्प्रेक्षा की गई है। स्रग्धरा छन्द।

(पृ० १७४) भरतवाक्यम्—दे० भूमिका पृ० ४२।

श्लोक २२. उद्दामसस्याम्—अधिक धान्य वाली, विसृजन्—छोड़ता हुआ, बरसता हुआ। इष्टैः—यज्ञों द्वारा, √यज्+क्त (भावे)। प्रीणनम्—प्रसादन, तुष्टि, √प्रीण्+ल्युट् (भावे)। आकल्पान्तम्—प्रलयपर्यन्त। कल्प—सृष्टि की स्थिति का काल, जो सहस्र युगचतुष्टय माना जाता है। दुर्जयाः—दुर्+√जि+खल् (अ)। यहाँ स्रग्धरा-छन्द है।



**त्रिलोचन :**

जन्म : 20 अगस्त 1917, चिरानीपट्टी, कटघरापट्टी, सुलतानपुर, उ० प्र०।

शिक्षा : बी० ए० तथा एम० ए० (पूर्वार्द्ध) अंग्रेजी साहित्य में।

आज, जनवार्ता ,समाज, प्रदीप, चित्ररेखा, हंस और कहानी आदि पत्रिकाओं और समाचार पत्रों का सह-सम्पादन कर चुके हैं।

1952-53 में गणेशराय नेशनल इण्टर कालेज जौनपुर में अंग्रेजी के प्रवक्ता।

1970-72 के दौरान विदेशी छात्रों को हिन्दी, संस्कृत और उर्दू की शिक्षा।

कुछ वर्ष उर्दू विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय की द्विभाषिक कोश (उर्दू-हिन्दी) परियोजना में कार्य।

सम्प्रति : अध्यक्ष, मुक्तिबोध पीठ, सागर विश्वविद्यालय, सागर (म० प्र०)।

प्रकाशित कृतियाँ : धरती (कविता संग्रह : 1945, दूसरा संस्करण : 1977)
गुलाब और बुलबुल (ग़ज़लें और रुबाइयाँ : 1956)
दिगन्त (सॉनेट : 1957)
ताप के ताए हुए दिन (कविता संग्रह : 1980)
शब्द (कविता संग्रह : 1980)
उस जनपद का कवि हूँ (कविता संग्रह : 1981)
अरघान (कविता संग्रह : 1984)

पता : सी-50, गौरनगर, सागर विश्वविद्यालय, सागर—470003